१



# मोहन राकेश

# श्रेष्ठ कहानियाँ

कमलेश्वर द्वारा लिखित

मेरा हमदम : मेरा दोस्त



नये कहानीकार

सम्पादक – राजेन्द्र यादव



# मोहन राकेश

जन्म : ८ जनवरी, १९२५
शिक्षा : एम० ए० (हिन्दी-संस्कृत)
पहली कहानी : दोराहा, 'सरिता' (दिल्ली) १९४७

## रचनाएँ

**कहानी-संग्रह**

* इन्सान के खण्डहर * नये बादल
* जानवर और जानवर * एक और ज़िन्दगी

**उपन्यास**

* अँधेरे बंद कमरे

**नाटक**

* आषाढ़ का एक दिन * लहरों के राजहंस

**प्रकाश्य**

* नीली रोशनी की बांहें [उपन्यास]
* अन्धे और अधूरे [नाटक]
* दूध और दाँत [एकांकी-संग्रह]

'नये कहानीकार'

सम्पादक : राजेन्द्र यादव

# मोहन राकेश : श्रेष्ठ कहानियां

कमलेश्वर द्वारा

मेरा हमदम : मेरा दोस्त



राजपाल एण्ड सन्ज़, कश्मीरी गेट, दिल्ली

# क्रम

# प्रमुख स्वर

सुनते हैं : 'पुरानी' कहानी के एक संत ने यूनानी शाहजहां के अन्दाज़ से चादरा कन्धे पर डालकर पूछा—"बताइए, मोहन राकेश की कहानियों को आप कैसे नई कहानी कहते हैं ?" मुझे नहीं मालूम श्रोता ने क्या उत्तर दिया, लेकिन यह बात सच है कि यशपाल और अश्क की संवेदना का पाठक, राकेश की कहानियों को अपने उतना ही निकट पाता है जितना 'नई कहानी' का पाठक। इसलिए राकेश दोनों कथा-पीढ़ियों में 'स्वीकृत' है। परम्परागत कहानी के शिल्प और शैली में उसने प्रयोग नहीं—परिमार्जन किए हैं। उसने नया शिल्प, नई भाषा या नया कथ्य कम खोजा है ; जो कुछ था उसे ही नया संवार (फ़िनिश), नये अर्थ और नई गहराइयां दी हैं—यह सन्तुलन ही उसकी सबसे बड़ी शक्ति है···उसने नख-शिख से दुरुस्त-चुस्त कहानियां

लिखी हैं···उसके पाठक को न उलझाव की शिकायत होती है, न भटकन की···

कभी-कभी किसी लेखक का सम्पूर्ण व्यक्तित्व कुछ इस तरह चारों ओर शाखें फैला लेता है कि उसकी उपलब्धि के किसी एक पक्ष का समुचित मूल्यांकन ही नहीं हो पाता···वहां या तो अतिशयोक्ति होती है या उपेक्षा···राकेश के नाटक 'आषाढ़ का एक दिन' की सफलता उसकी कहानियों के मूल्यांकन में सबसे अधिक बाधक रही है। उनकी 'आलोचना'—'बहुत अच्छी कहानी है।' या 'कैसी कहानी लिखने लगे हैं राकेश !' से आगे नहीं बढ़ पाई···शायद ही किसीने चिन्ता की हो कि विश्लेषण करे—यह अच्छा और बुरा अपनी पसन्द-नापसन्द से ऊपर और अलग भी कोई चीज़ है या नहीं ?

वस्तुतः उसकी कहानियों की दो विशेषताओं को लोग अपनी-अपनी भाषा में 'अच्छा' या 'बुरा' कहते रहे हैं।

एक है उसकी विषय-गत विविधता···विभिन्न स्थितियों और विविध मनोविज्ञानों में उतर सकने की अन्तर्दृष्टि···ऑब्जैक्टिविटी या निर्वैयक्तिकता···यथार्थ के तर्क-संगत, सार्थक संदर्भों की पकड़···'मन्दी' का बूढ़ा हो या 'मवाली' का बच्चा, 'आखिरी सामान' की आधुनिक नारी की ट्रेजेडी हो या 'उसकी रोटी' की ड्राइवर-पत्नी की मजबूरी, 'गुनाहे बेलज़्ज़त' का नपुंसक हो या 'परमात्मा का कुत्ता' का यमला (धाकड़) जाट···कहीं भी राकेश की कलम डगमगाती नहीं है···एक ओर उसने देश के विभाजन पर 'मलबे का मालिक' और 'क्लेम' जैसी सशक्त कहानियां दी हैं तो दूसरी ओर घुटन और उमस के बीच नये बादलों को रेखांकित करने की कोशिश की है···वह पात्र और परिस्थिति की सार्थक स्थिति को पकड़कर परफैक्ट—शास्त्रीय दृष्टि से निर्दोष—कहानी खड़ी कर देता है और इस सार्थक स्थिति के रेशे युगबोध के गतिशील परिप्रेक्ष्य में दूर तक देखे जा सकते हैं, वहां अपने 'पुरानेपन' के बावजूद वह सजग और समर्थ कथाकार है···

लेकिन ये राकेश की सफल कहानियां हैं। उसकी विशिष्ट या सिग्नि-

फिकैण्ट कहानियां दूसरी हैं···वहीं वस्तुतः उसका प्रमुख नायक है। घर-परिवार से टूटा और बदले में उन्हें तोड़ता व्यक्ति राकेश की इन कहानियों का केन्द्र है और उसकी अधिकांश विशिष्ट कहानियां, प्रायः उसे ही विभिन्न कोणों से सहानुभूति देती और गिलगिली दया उभारती हैं। कभी वह नायक पहाड़ी स्कूल में अध्यापन करती 'सुहागिनों' की समानान्तर ज़िन्दगियों के बीच रहता है तो कभी सजल मातृत्व की करुण और 'आर्द्रा' छाया के नीचे ; कभी वह अपने भोले-भाले बच्चे की निष्कपट आंखों से, कुहासों में डूबी 'एक और ज़िन्दगी' को देखता है, तो कभी 'मिस पाल' के बहाने छूटे हुए को छोड़ नहीं पाता और खाली डिब्बों की तरह उससे चिपका रहता है या शीशे के अमृतबानों ('ग्लास-टैंकों' ?) में लौट जाता है···मगर ये सब अलग-अलग कोण हैं, नायक वही है, वहीं है···उसी टूटी और छूटी हुई दुनिया के मलबे पर मालिक की तरह बैठा अपनी ही वीरानियों से घिरा···और 'अपरिचित'···और हर नया कोण सिर्फ नया जस्टीफिकेशन, नया ऐक्सप्लेनेशन—सफाई···अर्थात् कान्फैशन और कमिटमैंण्ट नहीं···

यहीं कथा-संत अपना चादरा या अठपहलू चश्मा साधकर पूछते हैं कि···




# मेरा हमदम : मेरा दोस्त

कई अदालतें हैं, जिनमें मेरा यह बहुत प्यारा दोस्त खड़ा हुआ है। कई जुर्म हैं, जिनका यह शख्स गुनहगार है, और जुर्म भी ऐसे-वैसे नहीं, काफी संगीन हैं···पहला जुर्म यह है कि राकेश कहीं टिकता नहीं और दूसरा है कि टिकता है, तो उठता नहीं !···कि वह यह चाहता है कि दुनिया में सभी लोग सिर्फ उसके लिए सोचें और परेशान हों···कि वह सिर्फ यह चाहता है कि सबकी परेशानियां वह ओढ़ ले, उसके बारे में कोई बात न की जाए !···कि वह लोगों को रगेदने के लिए पीछा करता है और उसकी हंसी में ज़हर बुझा हुआ है···कि वह अपने में मस्त है और ऐसे निश्छल

ठहाके लगाता है, जो दुश्मन को भी दोस्त बना देते हैं ! कि···वह लिखता बहुत अच्छा है···पर आदमी बहुत अच्छा नहीं है !

और ये सब बातें उस शख्स के बारे में हैं, जिसे बहुत आसानी से पहचाना जा सकता है। अगर कहीं एक ऐसा शख्स दिखाई पड़े, जो शिल्क की निहायत लम्बे कालरवाली कमीज़ पहने हो, जिसके कफ कोट की बांहों से छः अंगुल बाहर निकले हों और उनमें एकदम पुरानी चाल के कफ-बटन हों, जिसकी टाई की गांठ ढीली मुट्ठी की तरह गर्दन में बेतरतीबी से कसी हो, कीमती कपड़े की पैंट जिस पहननेवाले से पनाह मांग रही हो और जो गोल्ड फ्लेक की सिगरेटें जला-जलाकर खा रहा हो और माचिस की तीलियां, राख और टुकड़े निहायत साफ-सुथरी और सजी जगहों में फेंकता जा रहा हो और बात-बात पर आसमान-फाड़ ठहाके लगाता हो और लेखक के बजाय किसी बार का रईस, पर पहली नज़र में एकदम गावदी प्रोप्राइटर लगता हो, तो समझ लीजिए कि वह राकेश है। अगर वह राकेश न भी हुआ तो वह राकेशनुमा आदमी आपको उसका अता-पता बता देगा, "आप उन साहब को पूछ रहे हैं ! जी हां, कल ही तो उन्होंने यहां टेबल रिज़र्व कराई थी, चार-पांच दोस्तों के लिए···पैसे भी दे गए थे, पर आए नहीं !"

यह मुजरिम पैसे का दुश्मन है···और यह दुश्मन पैसा भी ऐसा लती है कि उसका पीछा नहीं छोड़ता। वह वक्त बहुत नाज़ुक था, लगभग यही दिन थे—एक साल पहले। राकेश के बारे में पचासों बातें सुनाई पड़ती थीं और सभी उससे नाराज़ दिखाई पड़ रहे थे। उनमें से कुछ बातें बड़ी सनसनीखेज़ थीं—राकेश दिल्ली छोड़कर भाग गया ! राकेश निहायत गैर-ज़िम्मेदार है···कुछ लोग उसे मार डालने के लिए दिल्ली में घूम रहे हैं !

और यह खबर सुनकर इतना इत्मीनान तो हुआ कि राकेश दिल्ली में है, क्योंकि मारनेवाले यहीं घूम रहे थे। वैसे यह भी कोई अचरज की बात न होती कि वह दिल्ली में ही होता और उसे मारनेवाले जालंधर में घूम रहे होते, क्योंकि उसके दुश्मन भी कम नहीं हैं—कुछ उसके व्यक्तिगत मामलों को लेकर, कुछ उसके उत्कृष्ट लेखन को लेकर और कुछ उसकी

मस्ती को लेकर···

पर वह दिन नहीं भूलता। एक साहब मेरे कमरे में घुसे और बेहद गन्दे तरीके से गालियां देते हुए बोले, "वह आपके राकेश साहब की कमबख्ती आई है···बड़ा लेखक बनता है···अब पता लगेगा कि ज़िन्दगी क्या है···" और इतना कहते-कहते उन्होंने जैसे मुझे ललकारा था और लेखकों की नैतिकता और सामाजिक बोध को चुनौती दी थी। उनकी आंखों में हिकारत थी और एक ऐसा आक्रोश, जो मुझे छेद रहा था। पर भीतर ही भीतर मैं स्थितियों को सुलझा रहा था, और रह-रहकर कीर्तिनगर का वह मकान मेरी आंखों के सामने घूम जाता था जहां राकेश ने एक बार फिर सुस्थिर तरीके से रहने और जमकर लिखने की योजना बनाई थी। उस घर में मैं कई बार उससे मिला और हर बार मुझे यही लगा कि घर में सुख की शान्ति नहीं, एक बेहद खौफनाक सन्नाटा रेंग रहा है···

दिल्ली से कटा हुआ कीर्तिनगर···इधर-उधर खाली पड़े हुए प्लाट जहां शाम सात बजे से खामोशी छा जाती थी। जब भी वहां बैठता, तो कुछ देर के लिए उसके ठहाकों से दीवारें हिलने लगतीं, पर एक क्षण बाद ही बड़ी गहरी खामोशी छा जाती। भीतर से बुलावा आता, "राकेश जी···"

और जब वह लौटता, तो उसकी बड़ी-बड़ी आंखों में एक अजीब-सा बेगानापन दिखाई पड़ता और फिर वह अपनी परेशानी को दबाता हुआ कहता, "चलो डियर, कनाट प्लेस चलते हैं !" और घर से बाहर आते ही वह अपने फार्म में आ जाता। वही चुभती हुई बातें, यारों के किस्से और ठहाके ! वह हंसता, तो तारों पर बैठी हुई चिड़ियां पंख फड़फड़ाकर उड़ जातीं और राह चलते ऐसे चौंककर देखते, जैसे किसीको दौरा पड़ गया हो!

तब तक राकेश को लेकर लोगों ने तरह-तरह के विचार बनाने शुरू कर दिए थे, क्योंकि लोग लेखक के लेखन में उतनी दिलचस्पी नहीं लेते, जितनी कि उसकी व्यक्तिगत बातों में। लेकिन उस वक्त मैंने उससे कभी कोई बात

नहीं की···और मैं यह भी जानता था कि बावजूद सारी बातों के राकेश किसीके पूछने पर खुलेगा नहीं। वह गम पीना जानता है और उसे अकेले बरदाश्त करने की सागर जैसी क्षमता रखता है।

लेकिन वही गुरु-गम्भीर सागर एक दिन किनारों को लांघकर दूर-दूर तक धरती को भिगो गया···राकेश की आंखें गीली थीं और वह बार-बार चश्मा उतारकर अपनी आंखों को चुराकर पोंछता जा रहा था। मुझे गुस्सा आया, मन में आया कि कहूं, "कम्बख्त! जी खोलकर रो क्यों नहीं लेता!" और वह बाथरूम पूछता हुआ कमरे के बाहर चला गया। वहां से शायद वह रोकर आया था।

मैं चुप ही था, क्योंकि उसका अहं कभी भी यह बरदाश्त न करता कि उससे उसकी तकलीफों के बारे में कुछ भी पूछा जाए। फिर कुछ क्षणों बाद वह खुद ही फूट पड़ा था, "कमलेश्वर, स्थिति यह थी कि मैं आत्महत्या कर लेता! चार महीने से मांग-मांगकर कपड़े पहन रहा हूं! सचमुच, मैं जान दे देता!"

और मुझे लगा था कि कीर्तिनगर के अंधेरे कमरों में उसकी ज़िन्दगी की हर खुशी बन्द हो गई है और ज़िन्दगी की तलाश में मेरा यह दोस्त एक बार फिर मारा गया है। दुनिया उसके खिलाफ हो गई थी, एक तूफान चारों तरफ उमड़ रहा था और राकेश अपने मन के अंधड़ को दबाए-दबाए खानाबदोशों की तरह यहां से वहां भाग रहा था···दिल्ली, अमृतसर, जालन्धर, चण्डीगढ़, कलकत्ता, जमशेदपुर, बम्बई···पर उसे राहत नहीं मिल रही थी। और उस ७ फरवरी '६२ की सर्द सुबह जब वह मेरे घर आया, तो एकदम टूटा हुआ था—पैसे के दुश्मन ने अपना पर्स देखा और साठ-सत्तर रुपये देकर बोला, "राजपाल से पैसे लेने हैं! जेब में आज पाई नहीं है···"

मैं गौर से उसे देख रहा था, अभी-अभी उसने अपनी आंखें चोरी से सुखाई थीं, कुछ क्षण खामोश रहकर सोचा था और तंगदस्ती में भी टैक्सी

लेकर मेरे साथ निकल पड़ा था। दिल्ली में सचमुच कुछ लोग उसका पीछा कर रहे थे और वह जगह-जगह रुक-रुककर जैसे दम ले रहा था। पर टैक्सी से उतरते ही उसने टैक्सीवाले को पांच रुपये इनाम के थमा दिए थे और आगे बढ़कर गोल्ड फ्लेक का एक टिन खरीद लिया था।

दोपहर में हम अलग हो गए थे। वापस घर आया, तो राकेश की एक चिट पड़ी थी और बियर की दो बोतलें—दोनों खाली—एक में दो घूंट बियर और सिगरेट के टिन में एक सिगरेट—बाकी वह सब पी गया था और चिट पर लिखकर छोड़ गया था, "कोशिश करूंगा कि रात को नौ-साढ़े नौ बजे फिर आऊं। स्थिति काफी गम्भीर है। तुम्हें एक काम अवश्य करना है। सुबह फ्रण्टियर मेल पर पुरानी दिल्ली स्टेशन से अम्मा को रिसीव कर लेना और उन्हें अपने साथ यहीं ले आना···मैं किसी भी समय आकर मिल लूंगा!"

और इसी मुसीबत के समुद्र में डूबते-उतराते हुए भी उसकी विनोद-वृत्ति मरी नहीं थी, अन्त में चिट पर लिख गया था, "तुम्हारे हिस्से की बियर और सिगरेट छोड़े जा रहा हूं!" उसे उस वक्त कोसकर सिगरेट तो मैंने सुलगा ली थी, पर तली में पड़ी हुई दो घूंट बियर बोतल समेत फेंक दी थी।

फिर एक दिन दिल्ली से लापता हो गया।

ऊपर से देखने पर ये हरकतें निहायत गैर-ज़िम्मेदाराना हैं और इनपर गुस्सा भी आता है कि आखिर यह आदमी दोस्तों को समझता क्या है? दुनिया में सिर्फ अपने अधिकार के प्रति यह व्यक्ति सचेत है, इसे दूसरों की भावनाओं से कुछ भी लेना-देना नहीं···

और अधिकार की यह बात ज़िन्दगी के अलग-अलग सन्दर्भों में अर्थ बदलती जाती है। ऊपर से देखने पर लगता यही है कि राकेश अपने को कुछ ऐसा समझता है कि जिसके चारों तरफ सब लोग मंडराते रहें, उसका ख्याल रखें, उसकी मामूली से मामूली बात को गहराई से समझें और जो कुछ उसके लिए कर सकें, करें—क्योंकि यह उसका अधिकार है। ऐसे में

वह बहुत ही स्वार्थी और लापरवाह नज़र आता है, उससे चिढ़ होती है और लगता है कि अब इसके साथ चल पाना सम्भव नहीं है।

पर उसकी हरकतों का एक और पहलू धीरे-धीरे उजागर होने लगता है—वह इस बात का भूखा है कि कोई उसका है! यही उसकी अनवरत तलाश है···कोई उसका है और वह किसीका है···चाहे वह मां हो, दोस्त हो, बीवी हो या दो दिन का मुलाकाती! वह एकाएक अपना सब कुछ दे बैठता है, कहता कुछ भी नहीं, पर जिससे एक बार मिल लेता है। उसे वह गैर नहीं समझता। वह उसकी ज़िन्दगी के दायरे में आ जाता है।

अगर ऐसा न होता, तो कश्मीर में वह तीन दिन परेशान न घूमता। राकेश जब पहलगाम पहुंचा तो तय यही था कि सब दोस्त तम्बू लगाकर रहेंगे और सबके तम्बू अलग-अलग होंगे। राकेश पिछले साल भी पहलगाम आ चुका था और एक तम्बू वाले से तम्बू लगवाकर रह चुका था। पहलगाम पहुंचने पर पता लगा कि वह तम्बूवाला श्रीनगर गया हुआ है। वहां और भी बहुत-से तम्बूवाले थे, जो उसे घेर रहे थे, पर वह तीन दिन के उस ज़रा-सी जान-पहचान के तम्बूवाले के लिए इन्तज़ार करता रहा और जब वह वापस आया, तभी उसने अपना तम्बू लगवाया। उसने तकलीफ भी उठाई, पैसा भी खराब किया पर किसीसे जुड़े होने की यह सूक्ष्म भावना ही उसकी धरोहर है···

और गुरुद्वारा रोड के टैक्सी स्टैण्ड पर जब आठ महीने बाद एक दिन फिर वह मेरे साथ पहुंचा, तो वह उसी टैक्सीवाले को खोज रहा था, जिसने उसे मुसीबतज़दा दिनों में बाहिफाज़त पूरी दिल्ली घुमाई थी और जिसका नाम तक उसे याद नहीं था। और इस मायने में कम्बख्त की किस्मत भी बड़ी ज़ोरदार है—जिसे वह चाहता है, वह मिल भी जाता है!

यह सब तो मिल जाता है, पर उसे वह नहीं मिलता, जिसकी तलाश में वह हर क्षण भटक रहा है। उसे घर का वह सकून नहीं मिला, जो ज़िन्दगी को एक नया और स्वस्थ अर्थ देता है, जिसे आदमी मरते दम तक अपना कहता है और जीता है, जिसके लिए मौत से भी जूझता है और सारी परे-

शानियों के बावजूद सुख से रहता है। और शायद अब तो यह आदमी घर नाम की चीज़ का आदी ही नही रहा है। उसके सामने 'घर' का नाम लीजिए, तो वह भीतर ही भीतर घबरा जाता है, जैसे यह शब्द एक डर की गांठ बनकर उसके मन के भीतरी कोनो में समा गया है। हालांकि वह कभी भी इस बात को मंजूर नहीं करेगा, पर बहुत घेरने पर ही वह घर मिलने की बात मंजूर करता है, नहीं तो होटलों या रास्ते-राहतों में मिलने की बात ही तय करेगा। उसके लिए घर की महत्ता ही मिट चुकी है—वह अब घर में नहीं रहता, मकान में रहता है और अपने दोस्तों पर होटलों में रुपया पानी की तरह बहाता है···

और इसीलिए उसकी ज़िन्दगी में एक अजीब-सा बिखराव नज़र आता है। वह कहीं टिकता नहीं, क्योंकि अपने घर की परेशानियों के कारण वह दिल्ली में ही एक बस्ती से दूसरी में भागता रहा है···अपना सारा सामान और किताबों के अम्बार लिए-लिए घूमता रहा है। कुछ फ़र्नीचर कहीं छोड़ आया है, कुछ बक्से कहीं पटक आया है और कुछ सामान कहीं सौंप आया है। वह जैसे धीरे-धीरे अपने को हर तरह की ममता और लगाव से तोड़ता जा रहा है, पर इसमें वह सफल नहीं हो पाता, क्योंकि उसके पास ज़रूरत से ज़्यादा कोमल दिल है और वह सिर्फ अकेला रहकर जीने का आदी नहीं है।

शाम आती है, तो जैसे उसका वह कोमल दिल धड़कने लगता है। गहमा-गहमी से भरे शहरों में रहने का आदी यह आदमी दिन-भर मस्ती में रमा रहता है, पर जैसे-जैसे शाम गहरी होती जाती है तो अकेलेपन का उसका अहसास और बढ़ जाता है। अपने अकेलेपन से निजात पाने के लिए वह देर-देर तक दोस्तों की महफिलों में चुटकियां लेता है और ठहाके लगाता है। बात करने में इतना तेज़ और पुरमज़ाक है कि उसके साथ बैठना एक अच्छी शाम का गुज़रना हो जाता है। और तब काफी रात गए वह उठता है···और अपने 'मकान' पर चला जाता है। ऊपर से उसमें कहीं थकन नज़र नहीं आती, उसका शरीर भी ऐसा चोर है कि कुछ भी ज़ाहिर

नहीं होने देता, पर उसकी किसी एक बात में भीतर का घुमड़ता हुआ अकेलापन अनजाने ही धीरे से खुल जाता है, "अच्छा, अब चलना ही चाहिए..."

इस निहायत नेक दिल इन्सान और मुहब्बतपरस्त आदमी पर कुछ व्यक्तियों ने खुलकर प्रयोग करने चाहे हैं, उसे सिर्फ अपने लिए महदूद करना चाहा है और चारों तरफ से कसकर बांध लेना चाहा है। जब-जब ऐसा हुआ है, तो वह हमेशा छिटककर अलग खड़ा हो गया है। इसीलिए उसमें एक तुनुकमिज़ाजी आ गई है और भीतर ही भीतर एक ज़िद पैठ गई है। शायद ज़िद तो उसकी पुरानी आदत है पर बंधकर न रह सकने की आदत धीरे-धीरे जड़ पकड़ गई है। जब भी उसे कोई घिस-घिसाकर किसी भी एक तरह की ज़िन्दगी का पुर्ज़ा बनाने की कोशिश करता है, तो वह छिटककर अलग खड़ा हो जाता है और सारी मशीन एकाएक रुक जाती है। इसमें राकेश को शायद एक अजीब तरह का दर्द-भरा सन्तोष भी मिलता है। और एक मर्तबा जब वह यह कर लेता है, तो ज़िद्दी की तरह अड़ा रहता है। लेकिन यह सब वह करता तभी है, जब उसे अपना व्यक्तित्व जकड़ता हुआ नज़र आता है। तब वह अपनी परेशानियों की परवाह नहीं करता और हर तरह का गम उठाने के लिए तैयार हो जाता है। राकेश दूसरों की गलतियों को हद तक बरदाश्त करता जाता है, पर सहनशक्ति की सीमा टूटने पर वह जो तय करता है, उसपर ज़िद की हद तक चिपका रहता है। उसकी यह ज़िद कभी-कभी बड़ी बचकानी लगती है और जब उसकी ज़िद को तर्कों से घेरकर बेमानी साबित कर दिया जाता है, तो उसके पास आखिरी अस्त्र रह जाता है, "डियर, अब मन नहीं जमता !" यह एक ऐसी मासूम ज़िद है कि इसके सामने किसीका वश नहीं चलता। और उसकी यह बेहद मासूम ज़िद ही कहीं उसे टिकने नहीं देती।

ज़िन्दगी की गम्भीर से गम्भीर और अहम बातों को सुलझाने के लिए उसके पास कई अकसीर नुसखे हैं। एक नुसखा बहुत ही लाजवाब है और

उन सभी साहित्यकारों के लिए फायदेमन्द है, जो नौकरियों में लगे हुए हैं और हर क्षण नौकरी छोड़ने की बात करते हैं। वह आपसे बड़ी गम्भीरता से पूछेगा, "नौकरी छोड़ने की बात सोच रहे हो ?"

"हां !"

"कुछ तय नहीं कर पा रहे हो ?"

"हां !"

"सुबह दस बजे कपड़े पहनकर दफ्तर जाने का उत्साह मन में होता है ?"

"इसका क्या मतलब ?"

"अगर कपड़े बदलकर दफ्तर जाने को मन करता हो, तो तुम्हें नौकरी करनी चाहिए, अगर न करता हो, तो छोड़ देनी चाहिए ! और कुछ सोचने की ज़रूरत नहीं है—सीधा-सादा नुसखा है..."

और खुद राकेश नौकरियां छोड़ने के लिए बदनाम रहा है। एक यह बहुत बड़ा इल्ज़ाम भी उसके सिर पर है। अच्छी से अच्छी नौकरी छोड़कर वह चला आया है। लोग उसे मनाते रहे हैं, पर इस मस्तमौला ने कभी यह नहीं सोचा कि आगे क्या होगा। भविष्य की चिन्ता करना उसकी आदत में नहीं है। जो उसके हाथ में है, उसे लेकर वह भरपूर ज़िन्दगी जीने का आदी है। भविष्य की चिन्ता कीजिए तो एक और नुसखा उसके पास है, "कम से कम पांच सौ में गुज़ारा हो जाएगा ! है न ! तो सूद पर तीन हज़ार क़र्ज़ लो और आराम से बेफ़िक होकर छः महीने में छः हज़ार का काम करो...फ़िक्र किस बात की है !" इस तरह की निहायत बेमिशाल अव्यावहारिक योजनाएं उसके पास हैं...शेखचिल्ली की तरह वह एक मिनट में सब हिसाब लगाकर बता देगा और दूसरे मिनट भूल जाएगा। तीसरे मिनट खुद जाकर कहीं चार सौ रुपये महीने का शानदार फ्लैट किराये पर ले लेगा चाहे जेब में पन्द्रह दिन के क़िराये के पैसे न हों।

इन हरकतों के बावजूद और इन सारी अव्यावहारिक योजनाओं के

साथ भी उसके दिलोदिमाग में एक बात सबसे ऊपर रहती है—"हम लेखन के बल पर क्यों नहीं जी सकते ? क्यों नहीं जी सकते ? हमारा यह हक है कि हम लिखकर इज़्ज़त से जी सकें···" और अपनी इस ईमानदारी से भरी तड़प के लिए वह अपने पर प्रयोग करता है, लड़ता-झगड़ता और नौकरियां छोड़ता है। जब-जब यह मसला हमारे बीच उठा है, राकेश मुझे सबसे ज़्यादा गम्भीर दिखाई दिया है। यह बात करते-करते उसकी आंखों में हज़ार रंग आते-जाते हैं—गुस्से के, नफरत के, विश्वास के और बेबसी-भरी परेशानी के···और वह एक के बाद एक सिगरेट मसल-मसलकर फेंकता जाता है···उसकी आत्मा जैसे भीतर ही भीतर भयंकर रूप से आन्दोलित होती है और सिगरेटें खत्म होते ही वह उठ खड़ा होता है, "यार सिगरेट ले आएं !" और बात धुएं की तरह खामोशी से घुमड़ती रह जाती है। इस बात का सिर्फ आर्थिक पक्ष ही नहीं है, बल्कि इसके साथ ज़िन्दगी के वे सारे अहम सवाल भी जुड़े होते हैं, जिन्हें हल किए बग़ैर कोई भी आदमी एक नेक और ईमानदार इन्सान की ज़िन्दगी नहीं जी सकता।

और इसी नेकी और ईमानदारी से भरी ज़िन्दगी की तलाश में वह धोखा खाता आया है। भावुकता और आदर्श की चट्टान पर राकेश को बार-बार पटका गया है और उसके अतिभावुक क्षणों में उसे बार-बार कैद किया गया है। अपनी इसी कमज़ोरी के कारण उसने बार-बार अपने को अनजाने ही दांव पर लगाया है और गलतियों की हद तक गया है। अपनी परवाह किए बग़ैर उसने दूसरों के गमों को हलका करने के लिए स्वयं को समर्पित किया है और लगातार एक बेहतर ज़िन्दगी की तलाश में भटकता रहा है एक ज़िन्दगी और···एक और ज़िन्दगी···खामोशी से वह यही खोजता रहा है···

उसकी यही खोज उसके भावुक मन को मथती रही है, दुखों से लोहा लेने और उन्हें हंसकर उड़ा देने की शक्ति देती रही है और सृजन के क्षणों में उसे वह संतुलन देती रही है, जो बहुत कम लेखकों को नसीब होता है। अपने ऐकांतिक दुखों और पीड़ाओं को इसीलिए उसने बड़ी गहराई से बहुतों

के दुखों से जोड़ा है। अपने गहरे से गहरे और सहे न जा सकने वाले दुखों को भी उसने एक बेरहम आधुनिक सर्जन की तरह चीर-फाड़कर देखा है और उन कारणों को खोजने की कोशिश की है, जो मानसिक-वैचारिक स्तर पर बराबर टीसते रहते हैं। वह दिमागी ज़ख्मों को पालने का आदी नहीं है, न वह अपने ज़ख्मों को दुलारता है न दूसरों के ज़ख्मों में रस लेता है। वह सीधे नश्तर लगाने में विश्वास करता है। लेकिन एक बेहद भावप्रवण और चेतनाशील कलाकार होने के नाते उसका हर नश्तर कई स्तरों पर काटता है और यही वजह है कि उसकी हर रचना एक से ज़्यादा अर्थों को लेकर चलती है, कई स्तरों पर कचोटती है।

कभी-कभी मेरा यह दोस्त ज़रा ज़्यादा गम्भीर बनने की कोशिश भी करता है, और ओंठ फैलाकर धुआं उगलते हुए बात करता है। पी-पिला लेने के बाद कुछ बड़ी अहम बातों पर चर्चा शुरू करता है, बाकी सबको नशे में समझकर खुद बड़ी पायदार, पर बहकी-बहकी बातें करता है, दुनिया-जहान की सारी ज़िम्मेदारियां ओढ़ लेता है और साहित्य को सही रास्ते पर लाने के लिए, गुमराह दोस्तों को संभालने के लिए, किसीकी बिगड़ी बनाने के लिए या साहित्यिक दलों में मेल कराने के लिए, नये से नये लेखकों को ऊपर लाने के लिए, सारे ज़ुल्मों और ज़्यादतियों को खत्म करने के लिए, खुद टोपी लगाकर नेता बन जाता है और बड़ी ऊंचाई से आदर्श-भरा भाषण देता है। भाषण दे चुकने के बाद वह सिगरेट जलाता है और ओढ़ी हुई गुरुता के बोझ और गम्भीरता के आवरण में से ओंठ फैला-फैलाकर धुआं उगलते हुए सामने बैठे निरीह श्रोताओं को देखता है और मन ही मन बहुत खुश होता है···

तभी ले-दे शुरू हो जाती है, और मेरे इस यार की जो दुर्गत होती है वह देखने लायक ही होती है। उस वक्त मेरा यह दोस्त बगलें झांकता हुआ अपनी ही बात से निकल भागने की कोशिश करता है और साल-भर बाद अपनी उस गलती को पछता-पछताकर और मज़ा ले-लेकर स्वीकारता है।

और इस सारे नाटक में कभी-कभी कुछ लोग राकेश को दम्भी, बनावटी और स्नॉव भी समझ बैठते हैं। उनका यह समझना बहुत गलत भी नहीं होता क्योंकि वे उसके सम्पर्क में बहुत ज़्यादा नहीं आ पाते। ख्याति, सम्मान और यश के बावजूद दम्भ नाम की चीज़ कतई इस आदमी में नहीं है और न यह आदमी काल्पनिक सृष्टि और आडम्बरपूर्ण वातावरण में रहने का हामी है। इसके बरक्स वह हर उस स्थिति को तोड़-मरोड़कर फेंक देता है, जिसमें बनावटीपन की बू आती है—कभी-कभी तो वह ऐसी स्थितियों के खिलाफ जिहाद बोल देता है।

चूंकि राकेश बनावट में रहने का आदी नहीं है, इसलिए वह अधूरी ज़िन्दगी जीने का कायल भी नहीं है। वह पैसे से, मन से, यार-दोस्तों, साथी-संगियों के साथ पूरी जागरूकता और संचेतना के साथ रहने का तलबगार है। वह आदमी की ममता, अपनत्व और लगाव को रोज़-रोज़ नहीं तौलता, न खुद तुलने के लिए तैयार होता है।

रोज़मर्रा की ज़िन्दगी में वह आधुनिक सुविधाओं के साथ आधुनिक आदमी की तरह रहने का कायल है, बदलते हुए ज़माने के साथ कदम मिलाकर चलने के लिए मजबूर है। यही वजह है कि वह दिल्ली, बम्बई, कलकत्ता में ही रहने की बात सोच सकता है, क्योंकि वह मन और कर्म से दो अलग-अलग इकाइयों में विभाज़ित नहीं है। अच्छा या बुरा—वह जैसा भी है, एक सम्पूर्ण व्यक्ति है।

और आज ज़माने में हर सम्पूर्ण व्यक्ति की ट्रेजेडी यही है कि लोग उसे काट-काटकर अपने-अपने लिए बांट लेना चाहते हैं और जब इस तरह के बंटबारे किए जाते हैं, तो वह विद्रोह करता है और भागता है···

यही मानसिक संकुलता तीर की तरह उसका पीछा कर रही है और वह सताए हुए इन्सान की तरह सकून की खोज में एक जगह से दूसरी जगह खानाबदोशों की तरह भागता फिर रहा है। अपने मन के पैर जमाने के लिए उसे बेतहाशा भागना पड़ रहा है। लगता यह है कि वह सब कुछ तोड़-फोड़कर दम लेगा और एक निहायत अनुशासनहीन ज़िंदगी का गुलाम हो

जाएगा···वह जैसे रह-रहकर बिगड़े हुए बच्चे की तरह मचल उठता है···

और यही सबसे बड़ा इल्ज़ाम उसपर है कि वह टिकता नहीं, वह निहायत गैर-ज़िम्मेदार और अनुशासनहीन व्यक्ति है, वह संवेगों के आवेश में काम करता है, एक सही काम करते-करते तुनककर गलत काम कर बैठता है और डाकबंगलों में रहने को ही ज़िन्दगी समझता है···

ऊपर से यह सब सही लगता है। आज वह बम्बई में है, कल वह अफ्रीका में भी हो सकता है ! बड़ी बेतरतीब ज़िन्दगी है मेरे दोस्त की, पर सतह के नीचे उतरते ही एक ज़बरदस्त अनुशासन दिखाई पड़ता है। वह अनुशासन है दिमाग का और सृजन का। ऊपरी ज़िन्दगी में वह जितना असंगठित और बिखरा हुआ दिखाई देता है, उतनी ही संगठित और सुव्यवस्थित है उसके लिखने की प्रक्रिया। जितने मसल-मसलकर वह सिगरेट के टुकड़े जगह-जगह फेंकता है, उतने ही करीने से वह अपने विचार और अनुभवों को सजाता है। उसके कफ कोट की आस्तीन से चाहे छः अंगुल बाहर निकले रहें, पर कहानी में कलात्मक असंतुलन की कोर नज़र नहीं आ सकती।

और सृजन के इसी संतुलन, संवरण, संगठन और अनुशासन के लिए यह आदमी भागता है—कभी कश्मीर, कभी डलहौज़ी, कभी शिमला और कभी सुनसान वीरानों में। उसमें सौन्दर्य की एक अनबूझ भूख है···गहन मानवीय संवेदनाओं में रसा-बसा यह अभिशापित यक्ष किसी आषाढ़ के एक दिन के इन्तज़ार में घाटियों, पहाड़ों और डाकबंगलों में भटक रहा है—एक हर्फेतसल्ली के लिए···वह हर्फेतसल्ली है उसका लिखना, जो उसे कुछ क्षणों की राहत देता है और उन क्षणों के बाद मेरा यह भाई, मेरा यह दोस्त फिर बहुत अकेला हो जाता है। पहलगाम और गुलमर्ग की खूबसूरती में रमते हुए भी उसकी आंखों की उदासी और सीने की जलन नहीं मिटती। नीली पहाड़ियां, फूटते हुए चश्मे, झूमरें हिलाते हुए चीड़-वन और संन्यासियों की तरह खड़े देवदारों के अतुलनीय सौन्दर्य के बीच उसे किसी मिस

पाल की ट्रेजेडी और उसकी ज़िन्दगी का निपट सूनापन ज़्यादा कचोटता है। वह वहां सौदा करते लोगों को देखता है और एक प्याली चाय के लिए जोड़-तोड़ करते मन्दी के मारे इन्सान को समझने की कोशिश करता है···

जब भी वह पहाड़ से लौटता है तो बेहतरीन चीज़ें लाता है—यही उसका सबसे बड़ा गुनाह है। अगर वह यह गुनाह न करता, तो उसके बारे में कोई बात न करता। अदालतें चाहे जितनी हों, वह किसी अदालत की परवाह नहीं करता···मुसीबतें चाहे जितनी आएं, वह अपनी परेशानियों की बात नहीं करता। अगर आप बात करेंगे, तो जैसे वह फ़िराक के शब्दों में कहेगा :

कुछ क़फ़स की तीलियों से
छन रहा है नूर-सा—
कुछ फ़ज़ा, कुछ हसरते-
परवाज़ की बातें करो !



# जानवर और जानवर

स्कूल की नई मेट्रन का नाम अनिता मुकर्जी था और उसकी आंखें बहुत अच्छी थीं। परन्तु क्योंकि वह आंट सैली की जगह पर आई थी, इसलिए पहले दिन बैचलर्स डाइनिंग रूम में किसीने उससे खुलकर बात नहीं की।

उसने जॉन से बात करने की चेष्टा की तो वह 'हूं-हां' में उत्तर देकर टालता रहा। मणि नानावती को वह अपनी चायदानी में से चाय देने लगी तो उसने हल्का-सा धन्यवाद देकर मना कर दिया। पीटर ने अपना चेहरा ऐसा गम्भीर बनाए रखा जैसे उसे बात करने की आदत ही न हो। किसी तरफ से लिफ्ट न मिलने पर वह भी चुप हो गई और जल्दी से खाना समाप्त करके उठ गई।

"अब मेरी समझ में आ रहा है कि पादरी ने सैली को क्यों निकाल दिया," वह चली गई तो जॉन ने अपनी भूरी आंखें पीटर के चेहरे पर स्थिर करके कहा।

पीटर की आंखें नानावती से मिलीं। नानावती दूसरी ओर देखने लगी।

वैसे उन लोगों में से कोई नहीं जानता था कि आंट सैली को फादर फिशर ने क्यों निकाल दिया। उसके जाने के दिन से ही जॉन मुंह ही मुंह बड़बड़ाकर अपना असन्तोष प्रकट करता रहता था। पीटर भी उसके साथ दबे-दबे कुढ़ लेता था।

"चलकर एक दिन सब लोग पादरी से बात क्यों नहीं करते ?" एक

बार हकीम ने तेज़ स्वर में कहा।

जॉन ने पीटर को आंख मारी और वे दोनों चुप रहे। दूसरे दिन सुबह पादरी के सिरदर्द की खबर पाकर हकीम उसकी मिज़ाजपुर्सी के लिए गया तो जॉन पीटर से बोला, "ए, देखा ? पहुंच गया न उसके तलुवे सूंघने ? सन आव् ए गन ! हमें उल्लू बनाता था।"

आंट सैली के चले जाने से बैचलर्स डाइनिंग रूम का वातावरण बहुत रूखा-सा हो गया था। आंट सैली के रहते वहां के वातावरण में बहुत घरेलूपन रहता था—सरदी में तो खास तौर पर आंटी के बीच में आ बैठने से वह कमरा एक परिवार का भरा-पूरा घर बन जाता था। वह अपनी कमर पर हाथ रखे बाहर से ही मज़ाक करती हुई आती थी :

"पीटर के लिए आज मगज़ का शोरबा बना है, या वह मेरा ही मगज़ खाएगा ?"

या—

"...हो हो हो ? मुझे नहीं पता कि आज मणि इस तरह गज़ब ढा रही है, नहीं तो मैं भी ज़रा सज-संवरकर आती।"

ऐसे मौके पर पाल उसके सफेद बालों पर बंधे लाल या नीले रंग के फीते की ओर संकेत करके कहता, "आंटी, यह फीता बांधकर तुम बिलकुल दुलहिन जैसी लगती हो।"

"अच्छा, दुलहिन जैसी लगती हूं ? तो कौन करेगा मुझसे ब्याह ? तुम करोगे ?" और उसकी आंखें मिच जातीं, ओंठ फैल जाते और उसके गले से छलछलाती हुई हंसी का स्वर सुनाई देता।

एक बार पीटर ने कहा, "आंटी, पाल कह रहा था कि वह आजकल में तुमसे ब्याह के लिए प्रस्ताव करने वाला है।"

आंटी ने चेहरा ज़रा तिरछा करके आंखें पीटर के चेहरे पर स्थिर किए हुए उत्तर दिया, "तो मुझे और क्या चाहिए ? मुझे एकसाथ पति भी मिल जाएगा और बेटा भी।"

और फिर वही हंसी, जैसे पानी के वेग में छोटे-छोटे पत्थर फिसलते

चले जाएं।

आंट सैली के चले जाने से अकेले लोगों का वह परिवार काफी उखड़ गया था। कुछ दिन पहले इसी तरह मीराशी चला गया था। उसके बाद फिर पाल की छुट्टी कर दी गई थी। मीराशी तो खैर बिगड़ैल आदमी था, मगर पाल को बैंचलर्स डाइनिंग रूम के बैचलर्स—जिनमें दो स्त्रियां सम्मिलित थीं—बहुत चाहते थे। हालांकि जॉन को पाल का अंग्रेज़ी फिल्मों के बटलर की तरह अकड़कर चलना पसन्द नहीं था और उन दोनों की प्रायः आपस में झड़प हो जाती थी, फिर भी उसकी पीठ के पीछे वह उसकी तारीफ ही करता था। जिस दिन पाल चला गया, उस दिन जॉन खिड़की के पास बैठा सिर हिलाकर पीटर से कहता रहा, "अच्छा हुआ जो यह लड़का यहां से चला गया। अभी तो यह बाहर जाकर कुछ बन जाएगा, वर्ना यहां रहकर इसका क्या बनना था? तुम भी जवान हो, तुम यहां किसलिए पड़े हुए हो?"

और पीटर घड़ी को चाबी देता हुआ चुपचाप दीवार को देखता रहा।

पाल और मीराशी के निकाले जाने की वजह का तो खैर सबको पता था। मीराशी का बिलकुल सीधा अपराध था कि उसने फादर फिशर के माली को पीट दिया था। पाल का अपराध दूसरी तरह का था। उसने आवारा नस्ल का एक हिन्दुस्तानी कुत्ता पाल लिया था जिसे वह हर समय अपने साथ रखता था। हालांकि कुत्ते में कोई ऐसी खासियत नहीं थी, बहुत सादा-सी सूरत, फीका बादामी रंग और लम्बूतरा-सा उसका कद था, फिर भी क्योंकि पाल ने उसे पाल लिया था इसलिए वह उसे बहुत लाड़ से रखता था। उसने उसका नाम बेबी रखा था और कई बार उसे बगल में लिए हुए खाना खाने आ जाता था। जल्दी ही बेबी बैंचलर्स डाइनिंग रूम में खाना खानेवाले सब लोगों का बेबी बन गया, एक मणि नानावती को छोड़कर, जो उसकी सूरत देखते ही घबरा जाती थी। घबराहट में उसके चेहरे का रंग सुर्ख हो जाता था और उसका नाटा छरहरा शरीर

अपने काबू में नहीं रहता था। एक बार बेबी उसके हाथ में हड्डी देख-कर उसके घुटने पर चढ़ने की कोशिश करने लगा तो वह घबराकर कुरसी पर खड़ी हो गई और दोनों हाथ हवा में हिलाती हुई चिल्लाने लगी, "ओई ओई हिश ! गो अवे ! प्लीज़ पाल, टेक हिम अवे ! प्लीज़..."

पाल पुलाव का चम्मच मुंह के पास रोककर धूर्तता के साथ मुस्कराया और बेबी को डांटकर बोला, "चल इधर बेबी ! खानदान को बदनाम करता है ?"

मगर बेबी को हड्डी का कुछ ऐसा शौक था कि वह डांट सुनकर भी नहीं हटा। वह नानावती की कुरसी पर चढ़कर उसके जिस्म के सहारे खड़ा होने की चेष्टा करने लगा। इस जद्दोजहद में नानावती कुरसी से गिरने जा रही थी कि पाल ने जल्दी से उठकर उसे बगल से पकड़कर नीचे उतार दिया। फिर उसने बेबी को दो चपत लगाईं और उसे कान से खींचता हुआ अपनी सीट के पास ले आया। बेबी के पाल की टांगों के आसपास मंडराने लगा।

"मेरा सारा ब्लाउज़ खराब कर दिया !" नानावती हांफती हुई रूमाल से अपना ब्लाउज़ साफ करने लगी। उसके उभार पर एकाध जगह बेबी का मुंह छू गया था।

बेबी अब पाल के घुटने से अपनी नाक रगड़ रहा था। पाल ने उसकी पीठ सहलाते हुए कहा, "नॉटी चाइल्ड ! ऐसी भी क्या शरारत कि इन्सान एटिकेट तक भूल जाए !"

जॉन पीटर की तरफ देखकर मुस्कराया.। नानावती भड़ककर बोली, "देखो पाल, मुझे इस तरह का मज़ाक कतई पसन्द नहीं।" क्रोध से उसका पूरा शरीर तमतमा आया। यदि वह और शब्द बोलती तो साथ रो देती।

परन्तु उसे गम्भीर देखकर भी पाल गम्भीर नहीं हुआ। बोला, "मुझे खुद ऐसा मज़ाक पसन्द नहीं मादाम ! मैं इसकी हरकत के लिए बहुत

शर्मिन्दा हूं !" और उसके निचले ओंठ पर हल्की-सी मुस्कराहट आ गई।

नानावती क्षण-भर रुंधे हुए आवेश के साथ पाल को देखती रही। फिर अपना नेपकिन मेज़ पर पटककर वह तेज़ी से उठकर कमरे से चली गई। उसके जाते ही जॉन ने अपनी भूरी आंखें फैलाकर सिर हिलाया और कहा, "आज तुम्हारे साथ कुछ न कुछ होकर रहेगा। वह अब सीधी शुतुर-मुर्ग के पास शिकायत करने गई है···कुतिया !"

परन्तु नानावती ने कोई शिकायत नहीं की। बल्कि दूसरे दिन सुबह उसने पाल से अपने व्यवहार के लिए क्षमा मांग ली। जॉन को अपनी भविष्यवाणी के गलत निकलने का खेद तो हुआ, पर इससे नानावती के प्रति उसका व्यवहार पहले से बदल गया। उसने उसकी अनुपस्थिति में उसके लिए वेश्यावाचक विशेषणों का प्रयोग करना बन्द कर दिया। यहां तक कि एक दिन वह एटकिन्सन के साथ इस सम्बन्ध में विचार करता रहा कि इतनी अच्छी और मेहनती लड़की को उसके पति ने घर से क्यों निकाल रखा है।

नानावती ने भी उसके बाद बेबी को देखते ही 'ओइ ओई हिश' करना बन्द कर दिया। गाहे-बगाहे वह उसे देखकर मुसकरा भी देती। एक बार तो उसने बेबी की पीठ पर हाथ भी फेर दिया, यद्यपि हाथ फेरते हुए वह सिर से पांव तक सिहर गई।

बैचलर्स डाइनिंग रूम में पाल के ज़ोर-ज़ोर के कहकहे रात को दूर तक सुनाई देते। बेबी को लेकर नानावती से तरह-तरह के मज़ाक किए जाते। मज़ाक सुनकर जॉन की भूरी आंखों में चमक आ जाती और वह सिर हिलाता हुआ मुस्कराता रहता।

मगर एक दिन सुबह बैचलर्स डाइनिंग रूम में सुना गया कि रात को फादर फिशर ने बेबी को गोली से मार दिया है।

जॉन अपनी चुंधियाई हुई आंखों को मेज़ पर स्थिर किए चुपचाप आमलेट काटकर खाता रहा। नानावती का छुरी वाला हाथ ज़रा-ज़रा कांपने लगा। एक बार सहमी हुई नज़र से जॉन और पीटर को देखकर वह

अपनी नज़रें प्लेट पर गड़ाए रही। पीटर स्लाइस का टुकड़ा काटने में इस तरह व्यस्त हो रहा जैसे बहुत महत्त्वपूर्ण काम कर रहा हो।

"पाल अभी नहीं आया, ए?" जॉन ने किरपू से पूछा।

"किरपू ने नमकदानी पीटर के पास से हटाकर जॉन के सामने रख दी।

"नहीं।"

"वह आज आएगा? हिः!" जॉन ने आमलेट का बड़ा-सा टुकड़ा काटकर मुंह में भर लिया।

"बेज़बान जानवर को इस तरह मारने से···मैं कहता हूं···मैं कहता हूं···" आमलेट जॉन के गले में अटक गया।

किरपू चटनी की बोतल रखने के बहाने जॉन के कान के पास फुसफुसाया, "पादरी आ रहा है!"

सबकी नज़रें प्लेटों पर जम गईं। पादरी लबादा पहने, बाइबल लिए गिरजे की तरफ जा रहा था। वह खिड़की के पास से गुज़रा तो तीनों अपनी-अपनी कुरसी से आधा-आधा उठ गए।

"गुड मॉर्निंग होली फादर!"

"गुड मॉर्निंग माई सन्ज़!"

"आज अच्छा सुहाना दिन है!"

"परमात्मा का शुक्र करना चाहिए।"

पादरी खट्टी की बाड़ से आगे निकल गया तो जॉन बोला, "यह अपने-आपको पादरी कहता है! सवेरे परमात्मा से संसार-भर का चरित्र सुधारने के लिए प्रार्थना करेगा और रात को···हरामज़ादा!"

नानावती सिहर गई।

"ऐसी गाली नहीं देनी चाहिए," वह दबे हुए और शंकित स्वर में बोली।

"तुम इसे गाली कहती हो?" जॉन आवेश के साथ बोला। "मैं कहता हूं, इसमें ज़रा भी गाली नहीं है। तुम्हें इसकी करतूतों का पता नहीं है? यह पादरी है?"

नानावती का चेहरा फीका पड़ गया। उसने शंकित दृष्टि से इधर-उधर देखा, परन्तु चुप रही। जॉन के चौड़े माथे पर कई लकीरें खिच गई थीं। वह बोतल से चटनी उडेलने लगा, जैसे उसीपर सारा गुस्सा निकाल लेना चाहता हो।

पीटर सारा समय खिड़की से बाहर की ओर देखता रहा।

डिंग डांग ! डिंग डांग ! गिरजे की घण्टियां बजने लगीं। नानावती जल्दी से नेपकिन से मुंह पोंछकर उठकर खड़ी हुई और क्षण-भर दुविधा में खड़ी रहकर सहसा बाहर चली गई।

"चुहिया ! कितना डरती है, ए ?" जॉन बोला।

मिसेज़ मर्फी एटकिसन के साथ बात करती हुई खिड़की के पास से निकलकर चली गई। गिरजे की घण्टियां लगातार बज रही थीं—डिंग डांग ! डिंग डांग ! डिंग डांग !

जॉन जल्दी-जल्दी चाय के घूंट भरने लगा। जल्दी में चाय की कुछ बूंदें उसके गाउन पर गिर गईं।

"गाश् !" वह प्याली रखकर रूमाल से गाउन साफ करने लगा।

"गिरजे नहीं चल रहे ?" पीटर ने उठते हुए पूछा।

"जॉन ने जल्दी-जल्दी दो-तीन घूंट भरे और शेष चाय छोड़कर उठ खड़ा हुआ। उनके दरवाज़े से निकलते ही किरपू और ईसरसिंह में बचे हुए मक्खन के लिए छीना-झपटी होने लगी, जिसमें एक प्याली गिरकर टूट गई। हकीम और बैरो को आते देखकर ईसरसिंह जल्दी से भागकर पैंट्री में चला गया और किरपू कपड़े से मेज़ साफ करने लगा।

हकीम कन्धे झुकाकर चलता हुआ बैरो को रात की घटना सुना रहा था। डाइनिंग रूम के पास आकर उसका स्वर और धीमा हो गया—"यू सी, बेबी को डॉली के साथ देखते ही पादरी को एकदम गुस्सा आ गया और वह अन्दर जाकर अपनी राइफल निकाल लाया। एक ही फायर में उसने उसे चित कर दिया। डॉली कुछ देर बिटर-बिटर पादरी को देखती रही। फिर बाड़ के पीछे की तरफ भाग गई। बाद में सुना है पादरी ने उसे

गरम पानी से नहलवाया और डॉक्टर को बुलाकर उसके इंजेक्शन भी लगवाए···

"कहां पादरी की बिस्कुट और सैंडविच खाकर पली हुई कुतिया और कहां बेचारा वेवी !" बैरो मुस्कराया।

"मगर उस बेचारे को क्या पता था ?"

वे दोनों हंस दिए।

"वेवी को मालूम होता कि यह कुतिया कैनेडा से आई है और इसकी कीमत तीन सौ रुपया है, तो शायद वह···"

और वे दोनो फिर हँस दिए।

"यह तो था कि कल पादरी ने देख लिया, मगर इससे पहले अगर···"

बैरो ने हकीम को आंख मारी। वह सहसा चुप कर गया। बाड़ के मोड़ के पास जॉन और पीटर खड़े थे। पीटर अपने जूते का फीता ठीक कर रहा था।

"गुड मॉर्निंग पीटर !"

"गुड मार्निंग बैरो।"

"आज बहुत चुस्त लग रहे हो। बाल आज ही कटाए हैं ?"

"नहीं, दो-तीन दिन हो गए।"

"बहुत अच्छे कटे हैं।"

"शुक्रिया।"

सहसा डिंग डांग की आवाज़ रुक गई। वे सब तेज़ी से बढ़कर गिरजे के अन्दर चले गए।

पन्द्रहवां साम गाने के बाद प्रार्थना आरम्भ हुई। सब लोग घुटनों के बल होकर और आंखों पर हाथ रखकर पादरी के साथ-साथ बोलने लगे :

"—अवर फादर, हू आर्ट इन हैवन, हैलोड बी दाई नेम, दाई किंगडम कम, दाई विल बी डन, इन दिस वर्ल्ड एज़ इन हैवन···"

बैरो ने प्रार्थना करते हुए बीच में अपनी बीबी के कान के पास फुसफुसाकर कहा, "मेरी, तुम्हारा पेटीकोट दिखाई दे रहा है।"

मेरी एक हाथ आंखों पर रखे हुए दूसरे हाथ से अपना स्कर्ट नीचे सरकाने लगी।

"...नाउ एण्ड फॉर एवर मोर, आमेन।"

गिरजे में उस दिन और उससे अगले दिन पाल की सीट खाली रही। इस बात को लक्षित हरएक ने किया, मगर किसीने इस बारे में दूसरे से बात नहीं की। पाल ईसाई नहीं था मगर फादर फिशर के आदेशानुसार स्टाफ के हर सदस्य का गिरजे में उपस्थित होना अनिवार्य था—जो ईसाई नहीं थे उनका रोज़ आना और भी ज़रूरी था। पादरी गिरजे से निकलता हुआ उन लोगों की सीटों पर एक नज़र अवश्य डाल लेता था। तीसरे दिन भी पाल अपनी सीट पर दिखाई नहीं दिया तो पादरी गिरजे से निकलर सीधा स्टाफ रूम में पहुंच गया। वहां पाल एक कोने में मेज़ के पास खड़ा कोई मैगज़ीन देख रहा था। पादरी उसके पास पहुंच गया तो भी उसकी तनी हुई गरदन में खम नहीं आया।

"गुड मॉर्निंग पादरी!" वह क्षण-भर के लिए आंख उठाकर फिर मैगज़ीन देखने लगा।

"तुम तीन दिन से गिरजे में नहीं आए," उत्तेजना में पादरी का हाथ पीठ के पीछे चला गया। वह बहुत कठिनता से अपने स्वर को संयत रख पाया था।

"जी हां, मैं तीन दिन से नहीं आया," मैगज़ीन नीचे करके उसने गम्भीर दृष्टि से पादरी को देखा।

"मैं कारण जान सकता हूं?"

"कारण कुछ भी नहीं।"

पादरी ने उत्तेजना के मारे बाइबल को दोनों हाथों में भींच लिया और तेवर डालकर कहा, "तुम जानते हो कि जो अच्छा-भला होकर भी सुबह गिरजे में प्रार्थना करने नहीं आता उसे यहां रहने का अधिकार नहीं?"

क्रोध के मारे पाल के जबड़ों के पास मांस में खिचाव आ गया था। उसने मैगज़ीन मेज़ पर रखकर हाथ जेबों में डाल लिए और बिलकुल

सीधा खड़ा हो गया। बड़ी खिड़की के पास जॉन नज़र झुकाए बैठा था। और आठ-दस लोग नोटिस बोर्ड और चिट्ठियों वाले रैक के आसपास खड़े अपने को किसी न किसी तरह व्यस्त ज़ाहिर करने की चेष्टा कर रहे थे। उनमें से किसीने पाल के साथ आंख नहीं मिलाई। पाल का गला ऐसे कांप रहा था जैसे वह कोई बहुत सख्त बात कहने जा रहा हो।

"पादरी, हम जो गिरजे में प्रार्थना करते हैं, उसका कोई मतलब भी होता है?"

एक लकीर दूर तक खिचती चली गई। पादरी का चेहरा क्रोध से स्याह हो आया।

"तुम्हारे कहने का मतलब है···" उसके दांत भिंच गए और वाक्य पूरा नहीं हुआ। नोटिस बोर्ड के पास खड़े लोगों के चेहरे फक हो गए।

"मेरा मतलब है पादरी, कि रात को हम गरीब जानवरों को गोली से मारते हैं और सुबह गिरजे में जाकर उनकी रक्षा के लिए ईश्वर से प्रार्थना करते हैं, इससे कुछ मतलब निकलता है?"

पादरी पल-भर खून-भरी आंखों से पाल को देखता रहा। उसकी सांस तेज़ हो आई थी।

"मतलब निकलता है और वह यह कि हर जानवर एक-सा नहीं होता जानवर और जानवर में फर्क होता है," उसने दांत भींचकर कहा और पास के दरवाज़े से बाहर चला गया, हालांकि उसके घर का रास्ता दूसरी ओर के दरवाज़े से था।

पन्द्रह मिनट बाद स्कूल का क्लर्क आकर पाल को चिट्ठी दे गया कि उस दिन से उसे नौकरी से बरखास्त कर दिया गया है; वह चौबीस घण्टे के अन्दर-अन्दर क्वार्टर खाली करके चला जाए।

"यह पादरी नहीं, राक्षस है," जॉन मुंह ही मुंह बड़बड़ाया।

पीटर को उस दिन शहर में काम हो गया, इसलिए वह रात को बहुत देर से लौटकर आया। हकीम और बैरो खेल के मैदानों की जांच में व्यस्त रहे। नानावती को हल्का-सा ज्वर हो आया। पाल को चलते समय केवल

जॉन ही अपने कमरे में मिला। वह अपनी खिड़की में रखे हुए गमलों को ठीक कर रहा था।

"जा रहे हो ?" उसने पाल से पूछा।

"हां, तुमसे गुड बाई कहने आया हूं।"

जॉन गमलों को छोड़कर अपनी चारपाई पर आ बैठा।

"मैं जवान होता तो मैं भी तुम्हारे साथ चलता" उसने कहा, "मगर मुझे यहां से निकलकर पता नहीं कब्र की राह भी मिलेगी या नहीं। मेरी हड्डियों में ज़ोर होता तो तुम देखते···"

पाल ने मुस्कराकर उसका हाथ दबाया और वापस चल दिया।

"विश यू वेस्ट आफ लक।"

"थैंक यू।"

पाल के चले जाने पर आंट सैली ने बैचलर्स डाइनिंग रूम में आना बन्द कर दिया और कई दिन खाना अपने क्वार्टर में ही मंगवाती रही। जॉन और पीटर भी अलग-अलग समय पर आते, जिससे बहुत कम उनमें मुलाकात हो पाती। नानावती अब पहले से भी सहमी हुई आती और जल्दी-जल्दी खाना खाकर चली जाती। फ़ादर फ़िशर ने उसे पाल वाला क्वार्टर दे दिया था, इसलिए वह अपने को अपराधिनी-सी महसूस करती थी। जॉन ने उसके बारे में अपनी राय फिर बदल ली थी।

मगर धीरे-धीरे स्थिति फिर पुराने स्तर पर आने लगी। बैचलर्स डाइनिंग रूम में फिर कहकहे और बहस-मुबाहिसे सुनाई देने लगे, जब एक रात सुना गया कि आंट सैली को भी नोटिस मिल गया है कि वह चौबीस घंटे के अन्दर-अन्दर क्वार्टर खाली करके चली जाए।

"सैली को ?" जॉन के ओंठ खुले ही रह गए। "किस बात पर ?"

"बात का पता नहीं।" पीटर सूप में चम्मच हिलाता रहा।

जॉन का चेहरा गम्भीर हो गया। वह मक्खन की टिकिया खोलता हुआ बोला, "मुझे लगता है कि इसके बाद अब मेरी बारी आएगी। मुझे पता है कि उसकी आंखों में कौन-कौन खटकता है। सैली का अपराध यह

था कि वह रोज़ उसकी हाज़िरी नहीं देती थी और न ही वह···" और वह नानावती की ओर देखकर चुप कर गया। पीटर कुछ कहने लगा, मगर बाहर से हकीम को आते देखकर चुपचाप नेपकिन से ओंठ पोंछने लगा।

हकीम के आने पर कई क्षण चुप्पी रही। किरपू हकीम के आगे प्लेट और छुरी-कांटे रख गया।

"तुम्हारे क्वार्टर में नये पर्दे बहुत अच्छे लगे हैं," जॉन हकीम को लक्षित करके बोला।

"तुम्हें पसन्द हैं?"

"बहुत।"

"शुक्रिया!"

"मेरा ख्याल है चॉप्स में नमक ज्यादा है।"

"अच्छा?"

"लेकिन पुडिंग अच्छा है।"

खाना खाकर जॉन और पीटर लॉन में टहलने लगे। आंट सैली के क्वार्टर को जाने वाले मोड़ के पास रुककर जॉन ने पूछा, "सैली से मिलने चलते हो?"

"च-लो।"

"उस हरामी ने देख लिया तो···?"

"तो कल सुबह चलें?"

"हां, इस वक्त काफी देर भी हो गई है।"

"बेचारी सैली!"

"इस पादरी जैसा ज़ालिम आदमी मैंने कहीं नहीं देखा। फौज में बड़े-बड़े सख्त अफसर देखे हैं मगर ऐसा आदमी नहीं देखा।"

पीटर जंगले के पास घास पर बैठ गया।

"मुझे फिर से फौज की ज़िन्दगी मिल जाए तो मैं एक दिन भी यहां न रहूं···"

और घास पर बैठकर जॉन पीटर को अपनी फौज की ज़िन्दगी के वही

किस्से सुनाने लगा जो वह अनेक बार सुना चुका था।

"पूरी-पूरी बोतल ए! रोज़ रात को रम की एक पूरी बोतल मैं पी जाता था। और मेरा एक साथी था जो पास के गांव से दो लड़कियों को ले आया करता था।...कभी-कभी हम रात को निकलकर उनके गांव चले जाते थे। अफसर लोग देखते थे मगर कुछ कह नहीं सकते थे। वे खुद भी तो यही कुछ करते थे। वह ज़िन्दगी ज़िन्दगी थी। यह भी कोई ज़िन्दगी है, ए?"

मगर पीटर उसकी बात न सुनकर बिना आवाज़ पैदा किए, मुंह ही मुंह एक गीत गुनगुना रहा था।

"वैसे दिन फिर से मिल जाएं तो मुझे और क्या चाहिए, ए?"

ऊपर देवदार की छतरियां हिल रही थीं। हवा से जंगल में सांय-सांय की आवाज़ सुनाई दे रही थी। होस्टल की ओर से आने वाली पगडंडी पर पैरों की आवाज़ सुनकर जॉन सहसा चौंक गया।

"कोई आ रहा है, ए?"

पीटर सिर उठाकर जंगले से नीचे देखने लगा।

पैरों की आहट के साथ सीटी की आवाज़ ऊपर आती गई।

"बैरो है!"

"यह भी एक हरामज़ादा है।"

पीटर ने उसका हाथ दबा दिया।

"अभी क्वार्टर में नहीं गए टैफ़ी?" बैरो ने अन्धेरे से निकलकर आते हुए पूछा।

"नहीं, ज़रा हवा ले रहे हैं।"

"आज हवा काफी ठण्डी है। पन्द्रह-बीस दिन में बर्फ पड़ने लगेगी।"

जॉन जंगले का सहारा लेकर उठ खड़ा हुआ।

"अच्छा, गुड नाइट पीटर! गुड नाइट बैरो!"

"गुड नाइट।"

कुछ रास्ता पीटर और बैरो साथ-साथ चलते रहे। बैरो चलते-चलते

बोला, "जॉन अब काफी सठिया गया है, क्यों ? इसे अब रिटायर हो जाना चाहिए।"

"हां-आं !" पीटर के शरीर में एक सिरहन भर गई।

"मगर यह तो यहीं अपनी कब्र बनाएगा, क्यों ?"

पीटर ने मुंह तक आई हुई गाली ओंठों में दबा ली।

बैरों का क्वार्टर आ गया।

"अच्छा, गुड नाइट।"

"गुड नाइट।"

सुबह नाश्ते के समय जॉन ने पीटर से पूछा, "सैली चली गई, ए ?"

"पता नहीं," पीटर बोला, "मेरा ख्याल है अभी नहीं गई।"

"वह आ रही है !" नानावती नेपकिन से मुंह पोंछकर उसे हाथ में मसलने लगी। जॉन और पीटर की आंखें झुक गईं।

आंट सैली का रिक्शा डाइनिंग रूम के दरवाज़े के पास आकर खड़ा हो गया। वह कन्धे पर झोला लटकाए हुए उसमें से उतरकर डाइनिंग रूम में आ गई।

"गुड मॉर्निंग एवरी बडी !" उसने दहलीज़ लांघते ही हाथ हिलाया।

"गुड मॉर्निंग सैली !" जॉन ने भूरी आंखें उसके चेहरे पर स्थिर करके भारी आवाज़ में कहा। जो वह मुंह से नहीं कह सका, वह उसने अपनी गहरी दृष्टि से कह देने की चेष्टा की।

"बस आज ही जा रही हो ?" नानावती ने डरे-सहमे हुए स्वर में पूछा और एक बार दायें-बायें देख लिया। आंट सैली ने आंखें झपकते हुए मुस्कराकर सिर हिलाया।

"मैं सुबह मिलने आ रहा था," पीटर बोला। "मगर तैयार होते-होते देर हो गई। मेरा ख्याल था कि तुम शाम को जा रही हो…"

आंट सैली ने धीरे से उसका कन्धा थपथपा दिया और उसी तरह मुस्कराते हुए कहा, "मैं जानती हूं मेरे बच्चे। मैं चाहती हूं कि तुम खुश रहो।"

"आंटी, कभी-कभार खत लिख दिया करना," पीटर ने उसका मुरझाया हुआ कोमल हाथ अपने मज़बूत हाथ में लेकर हिलाया। आंट सैली की आंखें डबडबा आईं और उसने उनपर रूमाल रख लिया।

"अच्छा गुड बाई!" कहकर वह जल्दी से दहलीज़ पार करके रिक्शा की ओर चली गई।

"गुड बाई सैली!" जॉन ने पीछे से कहा।

"गुड बाई आंटी!"

"गुड बाई!"

आंट सैली ने रिक्शा में बैठकर उनकी ओर हाथ हिलाया। मज़दूर रिक्शा खींचने लगे।

कुछ देर बाद नानावती ने कहा, "क़िरपू, एक बटर स्लाइस।"

जॉन पीछे की ओर देखकर बोला, "मुझे चाय का थोड़ा गर्म पानी और दे दो।"

और पीटर जैम के डिब्बे में से जैम निकालने लगा।

जिस दिन अनिता आई, उसी शाम से आकाश में सलेटी बादल घिरने लगे। रात को हल्की-हल्की बरफ भी पड़ गई। अगले दिन शाम तक बादल और गहरे हो गए। पीटर खेतानी गांव तक घूमकर वापस आ रहा था, जब अनिता उसे ऊपर की पगडंडी पर टहलती दिखाई दी। वह उस ठण्ड में भी साड़ी के ऊपर सिर्फ एक शाल लिए थी। पीटर को देखकर वह मुस्कराई। पीटर ने उसकी मुस्कराहट का उत्तर अभिवादन से दिया।

"घूमने जा रही हो?" उसने पूछा।

"नहीं, यूं ही ज़रा टहलने के लिए निकल आई थी।"

"तुम्हें ठण्ड नहीं लग रही?"

"ठण्ड तो है ही, मगर क्वार्टर में बन्द होकर बैठने को मन नहीं हुआ।" उसने शाल से अपनी बांहें भी ढांप लीं।

"तुम तो ऐसे घूम रही हो जैसे मई का महीना हो।"

"मेरे लिए मई और नवम्बर दोनों बराबर हैं। मेरे पास ऊनी कपड़े

हैं ही नहीं।" वह फिसलन पर से संभलती हुई पगडंडी से उतरकर उसके बराबर आ गई।

"ऊनी कपड़े तो तुमने पादरी के डिनर की रात के लिए संभालकर रख रखे होंगे। तब तक सरदी में बीमार न पड़ जाना।" उसने मज़ाक के अन्दाज़ में अपना निचला होंठ सिकोड़ लिया।

"सच, मेरे पास इस शाल के सिवा और कोई ऊनी कपड़ा है ही नहीं," अनिता उसके बराबर चलती हुई बोली, "सच पूछो तो यह भी प्रेज़ेंट का है। हमें उधर गरम कपड़ों की ज़रूरत पड़ती ही नहीं।"

"तो परसों तक एक बढ़िया-सा कोट सिला लो। परसों फ़ादर का डिनर है।"

"परसों तक?···ओह!" और वह मीठी-सी हंसी हंस दी।

"क्यों? यहां एक दिन में अच्छे से अच्छा कोट सिल जाएगा।"

"मेरे पास इतने पैसे होते तो मैं यहां नौकरी करने क्यों आती? तुम्हें पता है मैं नौ सौ मील से यहां आई हूं···अ···"

"पीटर—या सिर्फ़ ब्रिकी···"

"मैं अपने घर में अकेली ही कमाने वाली हूं, मिस्टर पीटर। मेरी मां पहले बटुवे सिया करती थी, पर अब उसकी आंखें बहुत कमज़ोर हो गई हैं। मेरा छोटा भाई अभी पढ़ता है। उसके एम० एस-सी० करने तक मुझे नौकरी करनी है।"

पीटर ने रुककर एक सिगरेट सुलगा लिया। बरफ के हल्के-हल्के गाले पड़ने लगे थे। उसने आकाश की ओर देखा। बादल बहुत गहरे थे।

"आज काफी बरफ पड़ेगी," उसने कोट के कॉलर ऊंचे करते हुए कहा, "चलो तुम्हें तुम्हारे क्वार्टर तक छोड़ आऊं।···तुम सी कॉटेज में हो न?"

"हां।···चलो मैं तुम्हें चाय की प्याली बनाकर पिलाऊंगी।"

"इस मौसम में चाय मिल जाए, तो और क्या चाहिए?"

वे सी कॉटेज को जाने वाली पगडंडी पर उतरने लगे। कुहरा घना हो जाने से रास्ता दस कदम आगे तक ही दिखाई दे रहा था। अनिता एक

जगह पत्थर से ठोकर खा गई।

"चोट लगी ?"

"नहीं।"

"मेरे कंधे का सहारा ले लो।"

अनिता ने बराबर आकर उसके कंधे का सहारा ले लिया। जब वे सी कॉटेज के बरामदे में पहुंचे तो बरफ के बड़े-बड़े गाले गिरने लगे थे। घाटी में जहां तक आंख जाती थी—बादल ही बादल भरे थे। एक बिल्ली दरवाज़े से सटकर कांप रही थी। अनिता ने दरवाज़ा खोला तो वह म्याऊं करके दरवाज़े के अन्दर घुस गई।

दरवाज़ा खुलने पर पीटर ने उसके सामान पर एक सरसरी नज़र डाली। स्कूल के फर्नीचर के अतिरिक्त उसे एक टीन का ट्रंक और दो-चार कपड़े ही दिखाई दिए। मेज़ पर एक सस्ता टेबल लैम्प पड़ा था और उसके पास एक युवक का फोटोग्राफ रखा था। पीटर चारपाई पर बैठ गया। अनिता स्टोव जलाने लगी।

चारपाई पर एक पुस्तक और एक आधा लिखा हुआ पत्र पड़ा था। पीटर ने पत्र ज़रा हटाकर रख दिया और पुस्ताक उठा ली। पुस्तक पत्र लिखने की कला के सम्बन्ध में थी और उसमें हर तरह के पत्र दिए हुए थे। पीटर उसके पन्ने पलटने लगा।

अनिता ने स्टोव जलाकर केतली चढ़ा दी। फिर उसने बाहर देखकर कहा, "बरफ पहले से तेज़ पड़ने लगी है।"

पीटर ने देखा कि बरामदे के बाहर ज़मीन पर सफेदी की हल्की तह बिछ गई। उसने सिगरेट का टुकड़ा बाहर फेंक दिया, जो धुन्ध में जाते ही बुझ गया।

"आज रात-भर बरफ पड़ती रहेगी," उसने कहा।

अनिता स्टोव पर हाथ सेंकने लगी।

बाहर बरामदे में पैरों की आहट सुनकर पीटर बाहर निकल आया। जॉन भारी-भारी क़दमों से चलता आ रहा था।

"ए पीटर !"

"हलो टैफ़ी !...इस वक्त बर्फ में कैसे निकल पड़े ?"

"तुम्हारे क्वार्टर में गया था। तुम वहां नहीं मिले तो सोचा, शायद यहां मिल जाओ।" और वह मुस्करा दिया।

"वैसे घूमने के लिए मौसम भी अच्छा है !" पीटर ने कहा।

वे दोनों कमरे में आ गए। अनिता प्यालियां धो रही थी। एक प्याली उसके हाथ से गिरकर टूट गई।

"ओह !"

"प्याली टूट गई ?"

"हां, दो थीं, उनमें से भी एक टूट गई।"

"कोई बात नहीं। सॉसर तो हैं। उनसे प्यालियों का काम चल जाएगा।"

पीटर फिर चारपाई पर बैठ गया। जॉन मेज़ पर रखे फोटोग्राफ के पास चला गया।

"फ़िआंसे—ए ?"

अनिता ने मुस्कराकर सिर हिलाया।

"यह चिट्ठी भी उसीको लिखी जा रही थी ?"

जॉन ने चारपाई पर रखे पत्र की ओर संकेत किया। पीटर पुस्तक का वह पृष्ठ पढ़ने लगा, जिसपर से वह चिट्ठी नकल की जा रही थी।

जॉन स्टोव के पास जा खड़ा हुआ और अनिता के शाल की प्रशंसा करने लगा।

चाय हो गई तो अनिता ने प्याली बनाकर जॉन को दे दी। अपने और पीटर के लिए सॉसर में चाय डालती हुई बोली, "हमारे घर में कुल दो ही प्यालियां थीं। वही मैं उठा लाई थी। आते ही एक टूट गई।"

जॉन और पीटर ने एक-दूसरे की ओर देखकर आंखें हटा लीं।

"यह सी कॉटेज है तो अच्छी, मगर ज़रा दूर पड़ जाती है," पीटर दोनों हाथों में सॉसर संभालता हुआ बोला। "तुम पादरी से कहो कि तुम्हें

डी या ई कॉटेज में जगह दे दें। वे दोनों खाली पड़ी हैं। उनमें दो-दो बड़े कमरे हैं।"

"अच्छा ?" अनिता बोली। "वैसे मेरे लिए तो यही कमरा बहुत बड़ा है। घर में हमारे पास इससे भी छोटा एक कमरा है जिसमें हम तीन जने रहते हैं।...उसमें से भी आधा कमरा मेरे भाई ने ले रखा है और आधे कमरे में हम मां-बेटी गुज़ारा करती हैं। अब मैं आ गई हूं तो मां को जगह की कुछ सहूलियत हो गई होगी।...मैं अपनी मां को बहुत प्यार करती हूं। पहला वेतन मिलने पर मैं उसके लिए कुछ अच्छे-अच्छे कपड़े भेजना चाहती हूं। उसके पास अच्छे कपड़े नहीं हैं।"

पीटर और जॉन की आंखें पल-भर मिली रहीं। जॉन का निचला ओंठ थोड़ा सिकुड़ गया।

"चाय बहुत अच्छी है !"

"खूब गरम है और फ्लेवर भी बहुत अच्छा है।"

"रोज़ बरफ पड़े तो मैं रोज़ यहां आकर चाय पिया करूंगा।"

पीटर के सॉसर से चाय छलक गई।

"सॉरी !"

बरफ और कुहरे के कारण बाहर बिलकुल अंधेरा हो गया था। बरफ के गाले दूध-फेन की तरह निःशब्द गिर रहे थे। जॉन और पीटर अनिता के क्वार्टर से निकलकर ऊपर की ओर चले तो पगडंडी पर दो-दो इंच बरफ इकट्ठी हो चुकी थी। अंधेरे में ठीक से रास्ता दिखाई नहीं दे रहा था, इसलिए जॉन ने पीटर की बांह पकड़ ली।

"अच्छी लड़की है, ए ?"

"बहुत सीधी है।"

"मुझे डर है कि यह भी नानावती की तरह..."

"रहने दो, उसके साथ इसका मुकाबिला करते हो ?"

"वह आई थी तो वह भी ऐसी ही थी..."

"मैं इसे इन लोगों के बारे में सब कुछ बता दूंगा।"

जॉन को थोड़ी खांसी आ गई। वे कुछ देर खामोश चलते रहे। उनके पैरों के नीचे कच्ची बरफ का कचर-कचर शब्द ही सुनाई देता रहा।

कुछ फासले से टार्च की रोशनी आकर उनकी आंखों से टकराई। पल-भर के लिए उनकी आंखें चुंधियाई रहीं। फिर उन्होंने ऊपर से उतरती हुई आकृति को देखा।

"गुड ईवनिंग बैरो!"

"गुड ईवनिंग टैफ़ी! किधर से घूमकर आ रहे हो?"

"यूं ही बरफ पड़ती देखकर थोड़ी दूर निकल गए थे।"

"बरफ में घूमना सेहत के लिए अच्छा है!"

पीटर ने जॉन की उंगली दबा दी।

"तुम भी सेहत बनाने के लिए निकले हो?"

इस बार जॉन ने पीटर की उंगली दबाई।

"हां, मौसम अच्छा है, मैं भी ज़रा घूम लूं।"

"अच्छा, गुड नाइट!"

"गुड नाइट!"

टार्च की रोशनी काफी नीचे पहुंच गई तो जॉन पैर से रास्ता टटोल-कर चलता हुआ बोला, "यह पादरी का खुफिया है खुफिया। मैं इस हरामी की रग-रग पहचानता हूं।"

पीटर खामोश चलता रहा।

सुबह जिस समय पीटर की आंख खुली, उसने देखा कि वह जॉन के क्वार्टर में एक आराम कुरसी पर पड़ा है...वहीं उसपर दो कम्बल डाल दिए गए हैं और सामने रम की खाली बोतल रखी है। वह उठा तो उसकी गरदन दर्द कर रही थी। उसने खिड़की के पास जाकर देखा कि जॉन चाय का फ्लास्क लिए डाइनिंग रूम की तरफ से आ रहा है। वह ठण्डी सलाखों को पकड़े हुए दूर तक फैली हुई बरफ को देखता रहा।

जॉन कमरे में आ गया और भारी कदमों से तख्ते पर शब्द करता हुआ

पीटर के निकट आ खड़ा हुआ।

"कुछ सुना, ए?"

पीटर ने उसकी ओर देखा।

"रात को पादरी ने उसे अपने घर पर बुलाया था...।"

"किसे, अनिता को?"

जॉन ने सिर हिलाया। उसकी आंखें क्षण-भर पीटर की आंखों से मिली रहीं। पीटर गम्भीर होकर दीवार को देखता रहा।

"टैफ़ी, मैं उससे कहूंगा कि वह यहां से नौकरी छोड़कर चली जाए। उसे नहीं पता कि यहां वह किन जानवरों के बीच आ गई है!"

जॉन फ्लास्क से प्यालियों में चाय उंडेलने लगा।

"उसमें खुददारी हो तो उसे आप ही चली जाना चाहिए," वह बोला। "किसीके कहने से क्या होगा? कुछ नहीं।"

"हो या न हो, मगर मैं उससे कहूंगा ज़रूर..."

"तुम पागल हुए हो? हमें दूसरों से मतलब? वह अनजान बच्ची तो है नहीं।"

पीटर कुछ न कहकर दीवार को देखता हुआ चाय के घूंट भरने लगा।

"अब जल्दी से तैयार हो जाओ, गिरजे का वक्त हो रहा है!"

पीटर ने दो घूंट में चाय की प्याली खाली करके रख दी।

"मैं गिरजे नहीं जाऊंगा।"

जॉन कुरसी की बांह पर बैठ गया।

"आज तुम्हारी सलाह क्या है?"

"कुछ नहीं, मैं गिरजे नहीं जाऊंगा।"

जॉन मुंह ही मुंह में बड़बड़ाकर ठण्डी चाय की चुस्कियां लेता रहा।

दो दिन की बरफबारी के बाद फ़ादर फ़िशर के डिनर की रात को मौसम खुल गया। डिनर से पहले घण्टा-भर सब लोग 'म्यूज़िकल चेयर्स' का खेल खेलते रहे। उस खेल में मणि नानावती को पहला पुरस्कार मिला। पुरस्कार मिलने पर उससे जो-जो मज़ाक किए गए, उनसे उसका चेहरा

इतना लाल हो गया कि वह थोड़ी देर के लिए कमरे से बाहर भाग गई। मिसेज़ मर्फ़ी उस दिन बहुत सुन्दर हैट और रिबन लगाकर आई थी; उसकी बहुत प्रशंसा की गई। डिनर के बाद लोग काफी देर तक आग के पास खड़े बातें करते रहे। पादरी ने सबसे नई मेट्रन का परिचय कराया। अनिता शाल में सिकुड़ी हुई सबके अभिवादन का उत्तर मुसकराकर देती रही।

एटकिन्सन मिसेज़ मर्फ़ी को आंख से इशारा करके मुसकराया।

हिचकॉक अपनी मुस्कराहट व्यक्त न होने देने के लिए सिगार के लम्बे-लम्बे कश खींचने लगा। जॉन उधर से नज़र हटाकर हिचकॉक से बात करने लगा।

"तुम्हें तली हुई मछली अच्छी लगी ?...मुझे तो ज़रा अच्छी नहीं लगी।"

"मुझे मछली हर तरह की अच्छी लगती है, कच्ची हो या तली हुई... हां, मछली हो।"

"जॉन ने मुंह बिचकाया।

"रम की बोतल साथ हो तो भी तुम्हें अच्छी नहीं लगती ?"

जॉन दांत खोलकर मुस्कराया और सिर हिलाने लगा।

मजलिस बरखास्त होने पर जब सब बाहर निकले तो हिचकॉक ने धीमे स्वर में जॉन से पूछा, "क्या बात है, आज पीटर दिखाई नहीं दिया...?"

जॉन उसका हाथ दबाकर उसे ज़रा दूर ले गया और दबे हुए स्वर में बोला, "उसे पादरी ने जवाब दे दिया है।"

"पीटर को भी ?"

जॉन ने सिर हिलाया।

"वह कल सुबह यहां से चला जाएगा।"

"क्या कोई ख़ास बात हुई थी ?"

जॉन ने उसका हाथ दबा दिया। पादरी और बैरो के साथ-साथ अनिता सिर झुकाए हुए शाल में छिपी-सिमटी बरामदे से निकलकर चली गई।

जॉन की भूरी आखें कई गज़ तक उनका पीछा करती रहीं।

"यह आप भी गर्म पानी से नहाता है या नहीं ?"

"क्यों ?" बात हिचकॉक की समझ में नहीं आई।

"इसने डॉली को गर्म पानी से नहलाया था न···!"

हिचकॉक हो हो करके हंस दिया। बरामदे में से गुज़रते हुए हकीम ने आवाज़ दी, "खूब कहकहे लग रहे हैं ?"

"मैं तली हुई मछली हज़म कर रहा हूं," हिचकॉक ने उत्तर दिया, और ऊंचे स्वर में जॉन को बतलाने लगा कि बगैर कांटे की मासेर मछली कितनी ताकतवर होती है।

सुबह जॉन, अनिता, नानावती और हकीम बैचलर्स डाइनिंग रूम में नाश्ता कर रहे थे, जब पीटर का रिक्शा दरवाज़े के पास से निकलकर चला गया। पीटर रिक्शे में सीधा बैठा रहा। न उसे किसीने अभिवादन किया और न ही वह किसीको अभिवादन करने के लिए मुड़ा। अनिता की झुकी हुई आंखें और झुक गईं···जॉन ऐसे गर्दन किए बैठा रहा जैसे उस तरफ उसका ध्यान ही न हो। बैचलर्स डाइनिंग रूम में कई क्षण खामोशी रही।

सहसा पादरी को खिड़की के पास से गुज़रते देखकर सब लोग अपनी-अपनी सीट से आधा-आधा उठ गए।

"गुड मॉर्निंग फ़ादर !"

"गुड मॉर्निंग माई सन्स।"

"कल रात का डिनर बहुत ही अच्छा रहा," हकीम ने चेहरे पर विनयपूर्ण मुस्कराहट लाकर कहा।

"सब तुम्हीं लोगों की वजह से है।"

"मैं तो कहता हूं कि ऐसे डिनर रोज़ हुआ करें···"

पादरी आगे निकल गया तो भी कुछ देर हकीम के चेहरे पर वह मुस्कराहट बनी रही।

"मेरे लिए उबला हुआ अंडा अभी तक क्यों नहीं आया ?" सहसा जॉन क्रोध के साथ बड़बड़ाया। अनिता स्लाइस पर मक्खन लगाती हुई

सिहर गई । किरपू ने एक प्लेट में उबला हुआ अंडा लाकर जॉन के पास रख दिया ।

"छीलकर लाओ !" जॉन ने उसी तरह कहा और प्लेट को हाथ मार दिया । प्लेट अंडे समेत नीचे जा गिरी और टूट गई ।

उधर गिरजे की घंटियां बजने लगीं···डिग डांग ! डिग डांग ! डिग डांग !



# मलबे का मालिक

पूरे साढ़े सात साल के बाद वे लोग लाहौर से अमृतसर आए थे। हाकी का मैच देखने का तो बहाना ही था, उन्हें ज्यादा चाव उन घरों और बाज़ारों को फिर से देखने का था, जो साढ़े सात साल पहले उनके लिए पराये हो गए थे। हर सड़क पर मुसलमानों की कोई न कोई टोली घूमती नज़र आ जाती थी। उनकी आंखें इस आग्रह के साथ वहां की हर चीज़ को देख रही थीं, जैसे वह शहर साधारण शहर न होकर एक खास आकर्षण-केन्द्र हो।

तंग बाज़ारों में से गुज़रते हुए वे एक-दूसरे को पुरानी चीज़ों की याद दिला रहे थे···देख, फ़तहदीना, मिसरी बाज़ार में अब मिसरी की दुकानें पहले से कितनी कम रह गई हैं!···उस नुक्कड़ पर भठियारिन की भट्ठी थी, जहां अब यह पानवाला बैठा है।···यह नमकमण्डी देख लो, खान साहब! यहां की एक-एक लालाइन वह नमकीन होती है कि बस···

बहुत दिनों के बाद बाज़ारों में तुर्रेदार पगड़ियां और लाल तुर्की टोपियां दिखाई दे रही थीं। लाहौर से आए हुए मुसलमानों में काफी संख्या ऐसे लोगों की थी, जिन्हें विभाजन के समय मजबूर होकर अमृतसर छोड़कर जाना पड़ा था। साढ़े सात साल में आए अनिवार्य परिवर्तनों को देखकर कहीं उनकी आंखों में हैरानी भर जाती और कहीं अफसोस घिर आता—वल्लाह। कटरा जयमलसिंह इतना चौड़ा कैसे हो गया? क्या इस तरफ के सबके सब मकान जल गए? ···यहां हकीम आसिफ़अली की दुकान थी न? अब यहां एक मोची ने कब्ज़ा कर रखा है!

और कहीं-कहीं ऐसे भी वाक्य सुनाई दे जाते—वली, यह मस्जिद ज्यों की त्यों खड़ी है ? इन लोगों ने इसका गुरुद्वारा नहीं बना दिया ?

जिस रास्ते से भी पाकिस्तानियों की टोली गुज़रती, शहर के लोग उत्सुकतापूर्वक उसकी ओर देखते रहते। कुछ लोग अब भी मुसलमानों को आते देखकर शंकित-से रास्ते से हट जाते थे, जबकि दूसरे आगे बढ़कर उनसे बगलगीर होने लगते थे। ज़्यादातर वे आगन्तुकों से ऐसे-ऐसे सवाल पूछते थे कि आजकल लाहौर का क्या हाल है ? अनारकली में अब पहले जितनी रौनक होती है या नहीं ? सुना है, शाहालमीगेट का बाज़ार पूरा नया बना है ? कृष्णनगर में तो कोई खास तबदीली नहीं आई ? वहां का रिश्वतपुरा क्या वाकई रिश्वत के पैसे से बना है ? कहते हैं, पाकिस्तान में अब बुर्का बिलकुल उड़ गया है, यह ठीक है ?···इन सवालों में इतनी आत्मीयता झलकती थी कि लगता था कि लाहौर एक शहर नहीं, हज़ारों लोगों का सगा-सम्बन्धी है, जिसके हालात जानने के लिए वे उत्सुक हैं। लाहौर से आए हुए लोग उस दिन शहर-भर के मेहमान थे, जिनसे मिलकर और बातें करके लोगों को खामखाह खुशी का अनुभव होता था।

बाज़ार बांसां अमृतसर का एक उपेक्षित-सा बाज़ार है, जो विभाजनों से पहले गरीब मुसलमानों की बस्ती थी। वहां ज़्यादातर बांस और शहतीर की ही दुकानें थीं, जो सबकी सब एक ही आग में जल गई थीं। बाज़ार बांसां की आग अमृतसर की सबसे भयानक आग थी, जिससे कुछ देर के लिए तो सारे शहर के जल जाने का अंदेशा पैदा हो गया था। बाज़ार बांसां के आसपास के कई मुहल्लों को तो उस आग ने अपनी लपेट में ले ही लिया था। खैर, किसी तरह वह आग काबु में आ तो गई, पर उसमें मुसलमानों के एक-एक घर के साथ हिन्दुओं के भी चार-चार, छः-छः घर जलकर राख हो गए। अब साढ़े सात साल में उनमें से कई इमारतें तो फिर से खड़ी हो गई थीं, मगर जगह-जगह मलबे के ढेर अब भी मौजूद थे। नई इमारतों के बीच-बीच में मलबे के ढेर अजीब ही वातावरण प्रस्तुत करते थे।

बाज़ार बांसां में उस दिन भी चहल-पहल नहीं थी, क्योंकि उस बाज़ार

के ज़्यादातर बाशिन्दे तो अपने मकानों के साथ ही शहीद हो गए थे और जो बचकर चले गए थे, उनमें शायद लौटकर आने की हिम्मत बाकी नहीं रही थी। सिर्फ एक दुबला-पतला बुड्ढा मुसलमान ही उस वीरान बाज़ार में आया और वहां की नई और जली हुई इमारतों को देखकर जैसे भूल-भुलैया में पड़ गया। बायें हाथ को जाने वाली गली के पास पहुंचकर उसके कदम अन्दर मुड़ने को हुए, मगर फिर वह हिचकिचाकर वहां बाहर ही खड़ा रह गया, जैसे उसे निश्चय नहीं हुआ कि वह वही गली है या नहीं, जिसमें वह जाना चाहता है। गली में एक तरफ कुछ बच्चे कीड़ी-काड़ा खेल रहे थे और कुछ अन्तर पर दो स्त्रियां ऊंची आवाज़ में चीखती हुई एक-दूसरी को गालियां दे रही थीं।

"सब कुछ बदल गया, मगर बोलियां नहीं बदलीं!" बुड्ढे मुसलमान ने धीमे स्वर में अपने से कहा और छड़ी का सहारा लिए खड़ा रहा। उसके घुटने पाजामे से बाहर को निकल रहे थे और घुटनों के थोड़ा ऊपर ही उसकी शेरवानी में तीन-चार पैवन्द लगे थे। गली से एक बच्चा रोता हुआ बाहर को आ रहा था। उसने उसे पुचकारकर पुकारा, "इधर आ, बेटे, आ इधर! देख, तुझे चिज्जी देंगे, आ!" और वह अपनी जेब में हाथ डालकर उसे देने के लिए कोई चीज़ ढूंढ़ने लगा। बच्चा क्षण-भर के लिए चुप कर गया, लेकिन फिर उसने ओंठ बिसोर लिए और रोने लगा। एक सोलह-सत्रह बरस की लड़की गली के अन्दर से दौड़ती हुई आई और बच्चे की बांह पकड़कर उसे घसीटती हुई गली में ले चली। बच्चा रोने के साथ-साथ अपनी बांह छुड़ाने के लिए मचलने लगा। लड़की ने उसे बांहों में उठाकर अपने साथ चिपका लिया और उसका मुंह चूमती हुई बोली, "चुप कर, मेरा वीर! रोएगा तो तुझे वह मुसलमान पकड़कर ले जाएगा, मैं वारी जाऊं, चुप कर!"

बुड्ढे मुसलमान ने बच्चे को देने के लिए जो पैसा निकाला था, वह वापस जेब में रख लिया। सिर से टोपी उतारकर उसने वहां थोड़ा खुजलाया और टोपी बगल में दबा ली। उसका गला खुश्क हो रहा था और घुटने

ज़रा-ज़रा कांप रहे थे। उसने गली के बाहर की बन्द दुकान के तख्ते का सहारा ले लिया और टोपी फिर से सिर पर लगा ली। गली के सामने जहां पहले ऊंचे-ऊंचे शहतीर रखे रहते थे, वहां अब एक तिमंज़िला मकान खड़ा था। सामने बिजली के तार पर दो मोटी-मोटी चीलें बिलकुल जड़ होकर बैठी थीं। बिजली के खंभे के पास थोड़ी धूप थी। वह कई पल धूप में उड़ते हुए ज़र्रों को देखता रहा। फिर उसके मुंह से निकला, "या मालिक !"

एक नवयुवक चाबियों का गुच्छा घुमाता हुआ गली की ओर आया और बुड्ढे को वहां खड़े देखकर उसने रुककर पूछा, "कहिए, मियां जी, यहां किस तरह खड़े हैं ?"

बुड्ढे मुसलमान की छाती और बांहों में हल्की-सी कंपकंपी हुई और उसने ओंठों पर ज़बान फेरकर नवयुवक को ध्यान से देखते हुए पूछा, "बेटे, तेरा नाम मनोरी नहीं है ?"

नवयुवक ने चाबियों का गुच्छा हिलाना बन्द करके मुट्ठी में ले लिया और आश्चर्य के साथ पूछा, "आपको मेरा नाम कैसे पता है ?"

"साढ़े सात साल पहले तू बेटे, इतना-सा था," कहकर बुड्ढे ने मुस-कराने की कोशिश की।

"आप आज पाकिस्तान से आए हैं ?" मनोरी ने पूछा।

"हां, मगर पहले हम इसी गली में रहते थे," बुड्ढे ने कहा, "मेरा लड़का चिराग़दीन तुम लोगों का दर्ज़ी था। तकसीम से छः महीने पहले हम लोगों ने यहां अपना नया मकान बनाया था।"

"ओ ग़नी मियां !" मनोरी ने पहचानकर कहा।

"हां, बेटे, मैं तुम लोगों का ग़नी मियां हूं ! चिराग़ और उसके बीवी-बच्चे तो नहीं मिल सकते, मगर मैंने कहा कि एक बार मकान की सूरत ही देख लूं !" और उसने टोपी उतारकर सिर पर हाथ फेरते हुए आंसुओं को बहने से रोक लिया।

"आप तो शायद काफी पहले ही यहां से चले गए थे," मनोरी ने स्वर में संवेदना लाकर कहा।

"हां, बेटे, मेरी बदबख्ती थी कि पहले अकेला निकलकर चला गया। यहां रहता, तो उनके साथ मैं भी···" और कहते-कहते उसे अहसास हो आया कि उसे ऐसी बात नहीं कहनी चाहिए। उसने बात मुंह में रोक ली, मगर आंख में आए हुए आंसुओं को बह जाने दिया।

"छोड़िए, ग़नी साहब, अब बीती बातों को सोचने में क्या रखा है?" मनोरी ने ग़नी की बांह पकड़कर कहा, "आइए, आपको आपका घर दिखा दूं?"

गली में खबर इस रूप में फैली थी कि गली के बाहर एक मुसलमान खड़ा है, जो रामदासी के लड़के को उठाने जा रहा था···उसकी बहन उसे पकड़कर घसीट लाई, नहीं तो वह मुसलमान उसे ले गया होता। यह खबर पाते ही जो स्त्रियां गली में पीढ़े बिछाकर बैठी थीं, वे अपने-अपने पीढ़े उठाकर घरों के अन्दर चली गईं। गली में खेलते हुए बच्चों को भी उन स्त्रियों ने पुकार-पुकारकर घरों में बुला लिया। मनोरी जब ग़नी को लेकर गली में आया, तो गली में एक फेरीवाला रह गया था या कुएं के साथ उगे हुए पीपल के नीचे रक्खा पहलवान बिखरकर सोया था। घरों की खिड़कियों में से और किवाड़ों के पीछे से अलबत्ता कई चेहरे झांक रहे थे। ग़नी को गली में आते देखकर उनमें हल्की-हल्की चेहमेगोइयां शुरू हो गईं। दाढ़ी के सब बाल सफेद हो जाने के बावजूद लोगों ने चिराग़दीन के बाप अब्दुलग़नी को पहचान लिया था।

"वह आपका मकान था," मनोरी ने दूर से एक मलबे की ओर संकेत किया। ग़नी पल-भर के लिए ठिठककर फटी-फटी आंखों से उसकी ओर देखता रहा। चिराग़ और उसके बीवी-बच्चों की मौत को वह काफी अर्सा पहले स्वीकार कर चुका था, मगर अपने नये मकान को इस रूप में देखकर उसे जो झुनझुनी हुई, उसके लिए वह तैयार नहीं था। उसकी ज़बान पहले से ज़्यादा खुश्क हो गई और घुटने भी और ज़्यादा कांपने लगे।

"वह मलबा?" उसने अविश्वास के स्वर में पूछा।

मनोरी ने उसके चेहरे का बदला हुआ रंग देखा। उसने उसकी बांह को

और सहारा देकर ठहरे हुए स्वर में उत्तर दिया, "आपका मकान उन्हीं दिनों जल गया था।"

ग़नी छड़ी का सहारा लेता हुआ किसी तरह मलबे के पास पहुंच गया। मलबे में अब मिट्टी ही मिट्टी थी, जिसमें जहां-तहां टूटी और जली हुई ईंटें फंसी थीं। लोहे और लकड़ी का सामान उसमें से न जाने कब का निकाल लिया गया था। केवल जले हुए दरवाज़े का चौखट न जाने कैसे बचा रह गया था, जो मलबे में से बाहर को निकला हुआ था। पीछे की ओर दो जली हुई अलमारियां और बाकी थीं, जिनकी कालिख पर अब सफेदी की हल्की-हल्की तह उभर आई थी। मलबे को पास से देखकर ग़नी ने कहा, "यह रह गया है, यह ?" और जैसे उसके घुटने जवाब दे गए और वह जले हुए चौखट को पकड़कर बैठ गया। क्षण-भर बाद उसका सिर भी चौखट से जा लगा और उसके मुंह से बिलखने की सी आवाज़ निकली, "ओए ! ओए चिराग़दीना !"

जले हुए किवाड़ का चौखट साढ़े सात साल मलबे में से सिर निकाले खड़ा तो रहा था, मगर उसकी लकड़ी बुरी तरह भुरभुरा गई थी। ग़नी के सिर के छूने से उसके कई रेशे झड़कर बिखर गए। कुछ रेशे ग़नी की टोपी और बालों पर आ गिरे। लकड़ी के रेशों के साथ एक केंचुआ भी नीचे गिरा, जो ग़नी के पैर से छः-आठ इंच दूर नाली के साथ बनी ईंटों की पटरी पर सरसराने लगा। वह अपने लिए सूराख ढूंढता हुआ ज़रा-सा सिर उठाता, मगर दो-एक बार सिर पटककर और निराश होकर दूसरी ओर को मुड़ जाता।

खिड़कियों में से झांकने वाले चेहरों की संख्या पहले से कहीं बढ़ गई थी। उनमें चेहमेगोइयां चल रही थीं कि आज कुछ न कुछ ज़रूर होगा··· चिराग़दीन का बाप ग़नी आ गया है, इसलिए साढ़े सात साल पहले की सारी घटना आज खुल जाएगी। लोगों को लग रहा था, जैसे वह मलबा ही ग़नी को सारी कहानी सुना देगा कि शाम के वक्त चिराग़ ऊपर के कमरे में खाना खा रहा था, जब रक्खे पहलवान ने उसे नीचे बुलाया कि वह एक

मिनट आकर एक ज़रूरी बात सुन जाय···पहलवान उन दिनों गली का बादशाह था। हिन्दुओं पर ही उसका काफी दबदबा था, चिराग़ तो खैर मुसलमान था। चिराग़ हाथ का कौर बीच में ही छोड़कर नीचे उतर आया। उसकी बीवी ज़ुबैदा और दोनों लड़कियां किश्वर और सुलताना खिड़कियों में से नीचे झांकने लगीं। चिराग़ ने ड्योढ़ी से बाहर कदम रखा ही था कि पहलवान ने उसे कमीज़ के कालर से पकड़कर खींच लिया और उसे गली में गिराकर उसकी छाती पर चढ़ बैठा। चिराग़ उसका छुरेवाला हाथ पकड़कर चिल्लाया, "न, रक्खे पहलवान, मुझे मत मार! हाय! मुझे बचाओ! ज़ुबैदा! मुझे बचा!" और ऊपर ज़ुबैदा, किश्वर और सुलताना हताश स्वर में चिल्लाईं। ज़ुबैदा चीखती हुई नीचे ड्योढ़ी की तरफ भागी। रक्खे के एक शागिर्द ने चिराग़ की जद्दोजहद करती हुई बांहें पकड़ लीं और रक्खा उसकी जांघों को घुटनों से दबाए हुए बोला, "चीखता क्यों है, भैण के···तुझे पाकिस्तान दे रहा हूं, ले!" और ज़ुबैदा के नीचे पहुंचने से पहले ही उसने चिराग़ को पाकिस्तान दे दिया।

आसपास के घरों की खिड़कियां बन्द हो गईं। जो लोग दृश्य के साक्षी थे, उन्होंने दरवाज़े बन्द करके अपने को इस घटना के उत्तरदायित्व से मुक्त कर लिया। बन्द किवाड़ों में भी उन्हें देर तक ज़ुबैदा, किश्वर और सुलताना के चीखने की आवाज़ें सुनाई देती रहीं। रक्खे पहलवान और उसके साथियों ने उन्हें भी उसी रात पाकिस्तान देकर विदा कर दिया, मगर दूसरे तवील रास्ते से। उनकी लाशें चिराग़ के घर में न मिलकर बाद में नहर के पानी में पाई गईं।

दो दिन तक चिराग़ के घर की खानातलाशी होती रही। जब उसका सारा सामान लूटा जा चुका, तो न जाने किसने उस घर को आग लगा दी। रक्खे पहलवान ने कसम खाई थी कि वह आग लगाने वाले को ज़िंदा ज़मीन में गाड़ देगा, क्योंकि उसने उस मकान पर नज़र रखकर ही चिराग़ को मारने का निश्चय किया था। उसने उस मकान को शुद्ध करने के लिए हवन-सामग्री भी खरीद रखी थी। मगर आग लगाने वाले का पता ही नहीं चल सका,

उसे ज़िंदा गाड़ने की नौबत तो बाद में आती। अब साढ़े सात साल से रक्खा पहलवान उस मलबे को अपनी जागीर समझता आ रहा था, जहां न वह किसीको गाय-भैंस बांधने देता था और न खोंचा लगाने देता था। उस मलबे से बिना उसकी अनुमति के कोई ईंट भी नहीं उठा सकता था।

लोग आशा कर रहे थे कि यह सारी कहानी ज़रूर किसी न किसी तरह ग़नी के कानों तक पहुंच जाएगी···जैसे मलबे को देखकर उसे अपने-आप ही सारी घटना का पता चल जाएगा। और ग़नी मलबे की मिट्टी नाखूनों से खोद-खोदकर अपने ऊपर डाल रहा था और दरवाज़े के चौखट को बांह में लिए हुए रो रहा था, "बोल, चिराग़दीना, बोल! तू कहां चला गया, ओए? ओ किश्वर! ओ सुलताना! हाय मेरे बच्चे ओएऽऽ! ग़नी को कहां छोड़ दिया, ओएऽऽऽ!"

और भुरभुरे किवाड़ से लकड़ी के रेशे झड़ते जा रहे थे।

पीपल के नीचे सोए हुए रक्खे पहलवान को जाने किसीने जगा दिया, या वह वैसे ही जाग गया। यह जानकर कि पाकिस्तान से अब्दुलग़नी आया है और अपने मकान के मलबे पर बैठा है, उसके गले में थोड़ा झाग उठ आया, जिससे उसे खांसी हो आई और उसने कुएं के फर्श पर थूक दिया। मलबे की ओर देखकर उसकी छाती से धौंकनी का सा स्वर निकला और उसका निचला ओंठ थोड़ा बाहर को फैल आया।

"ग़नी अपने मलबे पर बैठा है," उसके शागिर्द लच्छे पहलवान ने उसके पास आकर बैठते हुए कहा।

"मलबा उसका कैसे है? मलबा हमारा है!" पहलवान ने झाग के कारण घरघराती हुई आवाज़ में कहा।

"मगर वह वहां पर बैठा है," लच्छे ने आंखों में रहस्यमय संकेत लाकर कहा।

"बैठा है, बैठा रहे, तू चिलम ला!" उसकी टांगें थोड़ी फैल गईं और उसने अपनी नंगी जांघों पर हाथ फेरा।

"मनोरी ने अगर उसे कुछ बताया-वताया, तो···?" लच्छे ने चिलम

भरने के लिए उठते हुए उसी रहस्यपूर्ण दृष्टि से देखकर कहा।

"मनोरी की शामत आई है?"

लच्छा चला गया।

कुएं पर पीपल की कई पुरानी पत्तियां बिखरी थीं। रक्खा उन पत्तियों को उठा-उठाकर हाथों में मसलता रहा। जब लच्छे ने चिलम के नीचे कपड़ा लगाकर उसके हाथ में दिया, तो उसने कश खींचते हुए पूछा, "और तो किसीसे ग़नी की बात नहीं हुई?"

"नहीं।"

"ले," और उसने खांसते हुए चिलम लच्छे के हाथ में दे दी। लच्छे ने देखा कि मनोरी मलबे की तरफ से ग़नी की बांह पकड़े हुए आ रहा है। वह उकड़ूं होकर चिलम के लम्बे-लम्बे कश खींचने लगा। उसकी आंखें आधा क्षण रक्खे के चेहरे पर टिकतीं और आधा क्षण ग़नी की ओर लगी रहतीं।

मनोरी ग़नी की बांह पकड़े हुए उससे एक कदम आगे चल रहा था, जैसे उसकी कोशिश हो कि ग़नी कुएं के पास से बिना रक्खे पहलवान को देखे ही निकल जाए। मगर रक्खा जिस तरह बिखरकर बैठा था, उससे ग़नी ने उसे दूर से देख लिया। कुए के पास पहुंचते न पहुंचते उसकी दोनों बांहें फैल गईं और उसने कहा, "रक्खे पहलवान!"

रक्खे ने गरदन उठाकर और आंखें ज़रा छोटी करके उसे देखा। उसके गले में अस्पष्ट-सी घरघराहट हुई, पर वह बोला कुछ नहीं।

"रक्खे पहलवान, मुझे पहचाना नहीं?" ग़नी ने बांहें नीची करके कहा, "मैं ग़नी हूं, अब्दुल ग़नी, चिराग़दीन का बाप!"

पहलवान ने संदेहपूर्ण दृष्टि से उसका ऊपर से नीचे तक जायज़ा लिया। अब्दुल ग़नी की आंखों में उसे देखकर चमक आ गई थी। सफेद दाढ़ी के नीचे उसके चेहरे की झुर्रियां ज़रा फैल गई थीं। रक्खे का निचला ओंठ फड़का, फिर उसकी छाती से भारी-सा स्वर निकला, "सुना, ग़निया!"

ग़नी की बांहें फिर फैलने को हुईं, परन्तु पहलवान पर कोई प्रतिक्रिया न देखकर उसी तरह रह गईं। वह पीपल के तने का सहारा लेकर कुएं की

सिल पर बैठ गया।

ऊपर खिड़कियों में चेहमेगोइयां तेज़ हो गई कि अब दोनों आमने-सामने आ गए हैं, तो बात ज़रूर खुलेगी···फिर हो सकता है, दोनों में गाली-गलौज भी हो···अब रक्खा ग़नी को कुछ नहीं कह सकता, अब वो दिन नहीं रहे··· बड़ा मलबे का मालिक बनता था !···असल में मलबा न इसका है, न ग़नी का। मलबा तो सरकार की मलकियत है···किसीको गाय का खूंटा नहीं लगाने देता।···मनोरी भी डरपोक है। इसने ग़नी को बताया क्यों नहीं कि रक्खे ने ही चिराग़ और उसके बीवी-बच्चों को मारा है···रक्खा आदमी नहीं, सांड़ है। दिन-भर सांड़ की तरह गली में घूमता है···गनी बेचारा कितना दुबला हो गया है ? दाढ़ी के सारे बाल सफेद हो गए हैं !···

ग़नी ने कुएं की सिल पर बैठकर कहा, "देख, रक्खे पहलवान, क्या से क्या रह गया है ? भरा-पूरा घर छोड़कर गया था और आज यहां मिट्टी देखने आया हूं। बसे हुए घर की यही निशानी रह गई है। तू सच पूछे रक्खे, तो मेरा यह मिट्टी भी छोड़कर जाने को जी नहीं करता !" और उसकी आंखें छलछला आईं।

पहलवान ने फैली हुई टांगें समेट लीं और अंगोछा कुएं की मुंडेर से उठाकर कंधे पर डाल लिया। लच्छे ने चिलम उसकी तरफ बढ़ा दी और वह कश खींचने लगा।

"तू बता, रक्खे, यह सब हुआ किस तरह ?" ग़नी आंसू रोकता हुआ आग्रह के साथ बोला, "तुम लोग उसके पास थे, सबमें भाई-भाई की सी मुहब्बत थी, अगर वह चाहता तो वह तुममें से किसीके घर में नहीं छिप सकता था ? उसे इतनी भी समझ नहीं आई ?"

"ऐसा ही है," रक्खे को स्वयं लगा कि उसकी आवाज़ में कुछ अस्वाभाविक-सी गूंज है। उसके ओंठ गाढ़े लार से चिपक-से गए थे। उसकी मूंछों के नीचे से पसीना उसके ओंठों पर आ रहा था। उसके माथे पर किसी चीज़ का दबाव पड़ रहा था और उसकी रीढ़ की हड्डी सहारा चाह रही थी।

"पाकिस्तान का क्या हाल है ?" उसने वैसे ही स्वर में पूछा। उसके

गले की नसों में तनाव आ गया था। उसने अंगोछे से बगलों का पसीना पोंछा और गले का झाग मुंह में खींच-खींचकर गली में थूक दिया।

"मैं क्या हाल बताऊं, रक्खे," ग़नी दोनों हाथों से छड़ी पर ज़ोर देकर झुकता हुआ बोला, "मेरा हाल पूछे, तो वह मेरा खुदा ही जानता है। मेरा चिराग़ साथ होता, तो और बात थी···रक्खे, मैं उसे समझा हटा था कि मेरे साथ चला चल। मगर वह अड़ रहा कि नया मकान छोड़कर कैसे जाऊं, यहां अपनी गली है, कोई खतरा नहीं है। भोले कबूतर ने यह नहीं सोचा कि गली में खतरा न सही, बाहर से तो खतरा आ सकता है? मकान की रखवाली के लिए चारों जनों ने जान दे दी!···रक्खे, उसे तेरा बहुत भरोसा था। कहता था कि रक्खे के रहते कोई मेरा कुछ नहीं बिगाड़ सकता। मगर जब आनी आई, तो रक्खे के रोके भी न रुक सकी।"

रक्खे ने सीधा होने की चेष्टा की, क्योंकि उसकी रीढ़ की हड्डी दर्द कर रही थी। उसे अपनी कमर और जांघों के जोड़ पर सख्त दबाव महसूस हो रहा था। पेट की अंतड़ियों के पास जैसे कोई चीज़ उसकी सांस को जकड़ रही थी। उसका सारा जिस्म पसीने से भीग गया था और उसके पैरों के तलुवों में चुनचुनाहट हो रही थी। बीच-बीच में नीली फुलझड़ियां-सी ऊपर से उतरतीं और उसकी आंखों के सामने से तैरती हुई निकल जातीं। उसे अपनी ज़बान और ओंठों के बीच का अन्तर कुछ ज़्यादा महसूस हो रहा था। उसने अंगोछे से ओंठों के कोनों को साफ किया और उसके मुंह से निकला, "हे प्रभु सच्चिआ, तू ही है, तू ही है, तू ही है!"

ग़नी ने लक्षित किया कि पहलवान के ओंठ सूख रहे हैं और उसकी आखों के इर्द-गिर्द दायरे गहरे हो आए हैं, तो वह उसके कन्धे पर हाथ रखकर बोला, "जी हल्का न कर, रक्खिआ! जो होनी थी, सो हो गई। उसे कोई लौटा थोड़े ही सकता है? खुदा नेक की नेकी रखे और बद की बदी माफ करे! मेरे लिए चिराग़ नहीं, तो तुम लोग तो हो। मुझे आकर इतनी ही तसल्ली हुई कि उस ज़माने की कोई तो यादगार है। मैंने तुमको देख लिया, तो चिराग़ को देख लिया। अल्लाह तुम लोगों को सेहतमन्द रखे! जीते

रहो और खुशियां देखो !" और ग़नी छड़ी पर दबाव देकर उठ खड़ा हुआ। चलते हुए उसने फिर कहा, "रक्खे पहलवान, याद रखना !"

रक्खे के गले में स्वीकृति की मद्धम-सी आवाज़ निकली। अंगोछा बीच में लिए हुए उसके दोनों हाथ जुड़ गए। ग़नी गली के वातावरण को हसरत-भरी नज़र से देखता हुआ धीरे-धीरे गली से बाहर चला गया।

ऊपर खिड़कियों में थोड़ी देर चेहमेगोइयां चलती रहीं कि मनोरी ने गली से बाहर निकलकर ज़रूर ग़नी को सब कुछ बता दिया होगा···ग़नी के सामने रक्खे का तालू किस तरह खुश्क हो गया था ?···रक्खा अब किस मुंह से लोगों को मलबे पर गाय बांधने से रोकेगा ?···बेचारी ज़ुबैदा ! बेचारी कितनी अच्छी थी ! कभी किसीसे मन्दा बोल नहीं बोली···रक्खे मरदूद का घर न घाट, इसे किस मां-बहन का लिहाज़ था ?

और थोड़ी ही देर में स्त्रियां घरों से गली में उतर आईं, बच्चे गली में गुल्ली-डण्डा खेलने लगे और दो बारह-तेरह बरस की लड़कियां किसी बात पर एक-दूसरी से गुत्थम-गुत्था हो गईं।

रक्खा गहरी शाम तक कुएं पर बैठा खंखारता और चिलम फूंकता रहा। कई लोगों ने वहां से गुज़रते हुए उससे पूछा, "रक्खे शाह, सुना है, आज ग़नी पाकिस्तान से आया था ?"

"आया था," रक्खे ने हर बार एक ही उत्तर दिया।

"फिर ?"

"फिर कुछ नहीं, चला गया।"

रात होने पर पहलवान रोज़ की तरह गली के बाहर बाईं ओर की दुकान के तख्ते पर आ बैठा। रोज़ अक्सर वह रास्ते से गुज़रने वाले परिचित लोगों को आवाज़ दे-देकर बुला लेता था और उन्हें सट्टे के गुर और सेहत के नुस्खे बताया करता था, मगर उस दिन वह लच्छे को अपनी वैश्नो देवी की यात्रा का विवरण सुनाता रहा, जो उसने पन्द्रह साल पहले की थी। लच्छे को विदा करके वह गली में आया, तो मलबे के पास लोकू पण्डित की भैंस को खड़ी देखकर वह रोज़ की आदत के मुताबिक उसे धक्के दे-देकर

हटाने लगा —तत्-तत्-तत्···तत्-तत्···

और भैंस को हटाकर वह सुस्ताने के लिए मलबे के चौखट पर बैठ गया। गली उस समय बिलकुल सुनसान थी। कमेटी की कोई बत्ती न होने से वहां शाम से ही अन्धेरा हो जाता था। मलबे के नीचे नाली का पानी हल्की आवाज़ करता हुआ बह रहा था। रात की खामोशी के साथ मिली हुई कई तरह की हल्की-हल्की आवाज़ें मलबे की मिट्टी में से निकल रही थीं ···च्यु च्यु च्यु···चिक्-चिक्-चिक्···चिरर्र्र् इर्र्र्र्-रीरीरीरी-चिर्र्-र्र्···एक झटका हुआ। कौआ न जाने कहां से उड़कर लकड़ी के चौखट पर आ बैठा। उससे लकड़ी के रेशे इधर-उधर छितरा गए। कौए के वहां बैठते न बैठते मलबे के एक कोने में लेटा हुआ कुत्ता गुर्राकर उठा और ज़ोर-ज़ोर से भौंकने लगा, वऊ-अऊ-अऊऽऽ-वऊ! कौआ कुछ देर सहमा-सा चौखट पर बैठा रहा, फिर वह पंख फड़फड़ाता हुआ उड़कर कुएं के पीपल पर चला गया। कौए के उड़ जाने पर कुत्ता और नीचे उतर आया और पहलवान की ओर मुंह करके भौंकने लगा। पहलवान उसे हटाने के लिए भारी आवाज़ में बोला—दुर् दुर दुर्··दुरे!

मगर कुत्ता और पास आकर भौंकने लगा—वउ-अउ-वउ-वउ-वउ-वउ···

—हट-हट, दुर्र्र्र्-दुर्र्र्र् दुरे!···

—वउ-अऊऽऽ-अउ-अउ-अउ-अउ!···

पहलवान ने एक ढेला उठाकर कुत्ते की ओर फेंका। कुत्ता थोड़ा पीछे हट गया, पर उसका भौंकना बन्द नहीं हुआ। पहलवान मुंह ही मुंह कुत्ते को मां की गाली देकर वहां से उठ खड़ा हुआ और धीरे-धीरे जाकर कुएं की सिल पर लेट गया। पहलवान के वहां से हटने पर कुत्ता गली में उतर आया और कुएं की ओर मुंह करके भौंकने लगा। काफी देर भौंककर जब गली में उसे कोई प्राणी चलता-फिरता दिखाई नहीं दिया, तो वह एक बार कान झटकाकर मलबे पर लौट आया और वहां कोने में बैठकर गुर्राने लगा।



# एक और ज़िन्दगी

…और उस एक क्षण के लिए प्रकाश के हृदय की धड़कन जैसे रुकी रही। कितना विचित्र था वह क्षण—आकाश से टूटकर गिरे हुए नक्षत्र जैसा! कोहरे के वक्ष में एक लकीर-सी खींचकर वह क्षण सहसा व्यतीत हो गया?

कोहरे में से गुज़रकर जाती हुई आकृतियों को उसने एक बार फिर ध्यान से देखा। क्या यह सम्भव था कि व्यक्ति की आंखें इस हद तक उसे धोखा दें? तो जो कुछ वह देख रहा था, वह यथार्थ ही नहीं था?

कुछ ही क्षण पहले जब वह कमरे से निकलकर बालकनी पर आया था, तो क्या उसने कल्पना में भी यह सोचा था कि आकाश के ओर-छोर तक फैले हुए कोहरे में, गहरे पानी की निचली सतह पर तैरती हुई मछलियों जैसी जो आकृतियां नज़र आ रही हैं, उनमें कहीं वे दो आकृतियां भी होंगी? मंदिरवाली सड़क से आते हुए दो कुहरीले रंगों पर जब उसकी नज़र पड़ी थी, तब भी क्या उसके मन में कहीं ऐसा अनुमान जागा था? फिर भी न जाने क्यों उसे लग रहा था जैसे बहुत समय से, बल्कि कई दिनों से, वह उनके वहां से गुज़रने की प्रतीक्षा कर रहा हो, जैसेकि उन्हें देखने के लिए ही वह कमरे से निकलकर बालकनी पर आया हो, और उन्हींको ढूंढ़ती हुई उसकी आंखें मन्दिर वाली सड़क की तरफ मुड़ी हों।—यहां तक कि उस धानी आंचल और नीली नेकर के रंग भी जैसे उसके पहचाने हुए हों और कोहरे के विस्तार में वह उन दो रंगों को ही खोज रहा हो। वैसे उन आकृतियों के बालकनी के नीचे पहुंचने तक उसने उन्हें पहचाना नहीं था।

परन्तु एक क्षण में सहसा वे आकृतियां इस तरह उसके सामने स्पष्ट हो उठी थीं जैसे जड़ता के क्षण में अवचेतन की गहराई में डूबा हुआ कोई विचार एकाएक चेतना की सतह पर कौंध गया हो।

नीली नेकरवाली आकृति घूमकर पीछे की तरफ देख रही थी। क्या उसे भी कोहरे में किसीकी खोज थी? और किसकी? प्रकाश का मन हुआ कि उसे आवाज़ दे दे, मगर उसके गले से शब्द नहीं निकले। कोहरे का समुद्र अपनी गम्भीरता में खामोश था मगर उसे उसकी अपनी खामोशी एक ऐसे तूफान की तरह थी जो हवा न मिलने से अपने अन्दर ही घुमड़कर रह गया हो नहीं तो क्या वह इतना ही असमर्थ था कि उसके गले से एक शब्द भी न निकल सके?

वह बालकनी से हटकर कमरे में आ गया। वहां आते ही अपने अस्त-व्यस्त सामान पर नज़र पड़ी, तो शरीर में निराशा की एक सिहरन दौड़ गई। क्या यही वह ज़िन्दगी थी जिसके लिए उसने···? परन्तु उसे लगा कि उसके पास कुछ भी सोचने के लिए समय नहीं है। उसने जल्दी-जल्दी कुछ चीज़ों को उठाया और रख दिया जैसेकि कोई चीज़ ढूंढ़ रहा हो जो उसे मिल न रही हो। अचानक खूंटी पर लटकती हुई पतलून पर नज़र पड़ी, तो उसने पाजामा उतारकर जल्दी से उसे पहन लिया। फिर पल-भर खोया-सा खड़ा रहा। उसे समझ नहीं आ रहा था कि वह क्या चाहता है। क्या वह उन दोनों के पीछे जाना चाहता था? या बालकनी पर खड़ा होकर पहले की तरह उन्हें देखते रहना ही चाहता था?

अचानक उसका हाथ मेज़ पर रखे हुए ताले पर पड़ गया, तो उसने उसे उठा लिया। जल्दी से दरवाज़ा बन्द करके वह ज़ीने से उतरने लगा। ज़ीने पर आकर पता चला कि जूता नहीं पहना। वह पल-भर के लिए ठिठककर खड़ा रहा मगर लौटकर नहीं गया। नीचे सड़क पर पहुंचते ही पांव कीचड़ में लथपथ हो गए। दूर देखा—वे दोनों आकृतियां घोड़ों के अड्डे के पास पहुंच चुकी थीं। वह जल्दी-जल्दी चलने लगा। पास से गुज़-रते हुए एक घोड़वाले से उसने कहा कि वह आगे जाकर नीली नेकरवाले

बच्चे को रोक ले—उससे कहे कि कोई उससे मिलने के लिए पीछे आ रहा है। घोड़ेवाला घोड़ा दौड़ाता हुआ गया मगर उन दोनों के पास न रुककर उनसे आगे निकल गया। वहां जाकर उसने न जाने किसे उसका संदेश दे दिया।

जल्दी-जल्दी चलते हुए भी प्रकाश को लग रहा था जैसे वह बहुत आहिस्ता चल रहा हो, जैसे उसके घुटने जकड़ गए हों और रास्ता बहुत-बहुत लम्बा हो गया हो। उसका मन इस आशंका से बेचैन था कि उसके पास पहुंचने तक वे लोग घोड़ों पर सवार होकर वहां से चल न दें और जिस दूरी को वह नापना चाहता था, वह ज्यों की त्यों न बनी रहे। मगर ज्यों-ज्यों फासला कम हो रहा था, उसका कम होना भी उसे अखर रहा था। क्या वह जान-बूझकर अपने को एक ऐसी स्थिति की ओर नहीं ले जा रहा था जिससे उसे अपने को बचाना चाहिए था ?

उन लोगों ने घोड़े नहीं लिए थे। जब वह उनसे तीन-चार गज़ दूर रह गया, तो सहसा उसके कदम रुक गए। तो क्या सचमुच अब उसे उस स्थिति का सामना करना ही था ?

"पाशी ! " इससे पहले कि वह निश्चय कर पाता, अनायास उसके मुंह से निकल गया।

बच्चे की बड़ी-बड़ी आंखें अचानक उसकी तरफ घूम गईं—साथ ही उसकी मां की आंखें भी। कोहरे में अचानक कई-कई बिजलियां कौंध गईं। प्रकाश दो-एक कदम और आगे बढ़ गया। बच्चा विस्मित आंखों से उसकी तरफ देखता हुआ अपनी मां के साथ सट गया।

"पलाश, इधर आ मेरे पास," प्रकाश ने हाथ से चुटकी बजाते हुए कहा, जैसेकि यह हर रोज़ की एक साधारण घटना हो और बच्चा अभी कुछ मिनट पहले ही उसके पास से अपनी मां के पास गया हो।

बच्चे ने मां की तरफ देखा। वह अपनी आंखें हटाकर दूसरी तरफ देख रही थी। बच्चा और भी उसके साथ सट गया और उसकी आंखें विस्मय के साथ-साथ एक शरारत से चमक उठीं।

प्रकाश को वहां खड़े-खड़े उलझन हो रही थी। उसे लग रहा था कि खुद चलकर उस दूरी को नापने के सिवा उसके पास कोई चारा नहीं है। वह लम्बे-लम्बे डग भरकर बच्चे के पास पहुंचा और उसे उसने बांहों से उठा लिया। बच्चे ने एक बार किलकारकर उसके हाथों से छूटने की चेष्टा की, परन्तु दूसरे ही क्षण अपनी छोटी-छोटी बांहें उसके गले में डालकर वह उससे लिपट गया। प्रकाश उसे लिए हुए थोड़ा एक तरफ को हट आया।

"तूने पापा को पहचाना नहीं था क्या?"

"पैताना ता," बच्चा बांहें उसके गले में डालकर झूलने लगा।

"तो तू झट से पापा के पास आया क्यों नहीं?"

"नहीं आया," कहकर बच्चे ने उसे चूम लिया।

"तू आज ही यहां आया है?"

"नहीं, तल आया ता।"

"रहेगा या आज ही लौट जाएगा?"

"अभी तीन-चाल दिन लहूंदा।"

"तो पापा के पास मिलने आएगा न?"

"आऊंदा।"

प्रकाश ने एक बार उसे अच्छी तरह अपने साथ सटाकर चूम लिया, तो बच्चा चिल्लाकर उसके माथे, आंखों और गालों को जगह-जगह चूमने लगा।

"कैसा बच्चा है!" पास खड़े एक कश्मीरी मज़दूर ने सिर हिलाते हुए कहा।

"तुम तहां लहते हो?" बच्चा बांहें उसकी गरदन में डालते हुए जैसे उसे अच्छी तरह देखने के लिए थोड़ा पीछे को हट गया।

"वहां!" प्रकाश ने दूर अपने कमरे की बालकनी की तरफ इशारा किया। "तू कब तक वहां आएगा?"

"अभी ऊपल जाकल दूद पिऊंदा, उछके बाद तुमाले पाछ आऊंदा।"

बच्चे ने एक बार अपनी मां की तरफ देखा और उसकी बांहों से निकलने के लिए मचलने लगा।

"मैं वहां बालकनी में कुरसी डालकर बैठा रहूंगा और तेरा इन्तज़ार करूंगा," बच्चा बांहों से उतरकर अपनी मां की तरफ भाग गया, तो प्रकाश ने पीछे से कहा। क्षण-भर के लिए उसकी आंखें बच्चे की मां से मिल गईं, परन्तु दूसरे ही क्षण दोनों दूसरी-दूसरी तरफ देखने लगे। बच्चा जाकर मां की टांगों से लिपट गया, तो वह कोहरे के पार देवदारों की धुंधली रेखाओं को देखती हुई उससे बोली, "तुझे दूध पीकर आज खिलनमर्ग नहीं चलना है क्या?"

"नहीं," बच्चे ने उसकी टांगों के सहारे उछलते हुए सपाट जवाब दिया, "मैं दूद पीतल पापा ते पाछ जाऊंदा।"

तीन दिन तीन रातों से आकाश घिरा हुआ था। कोहरा धीरे-धीरे इतना घना हो गया था कि बालकनी से आगे कोई रूप, कोई रंग नज़र नहीं आता था—आकाश की पारदर्शिता पर जैसे गाढ़ा सफेदा पोत दिया गया था। ज्यों-ज्यों समय बीत रहा था, कोहरा और घना होता जा रहा था। कुरसी पर बैठे हुए किसी-किसी क्षण महसूस होने लगता था जैसे वह बालकनी पहाड़ियों से घिरे हुए खुले विस्तार में न होकर अन्तरिक्ष के किसी रहस्यमय प्रदेश में बनी हो—नीचे और ऊपर केवल आकाश ही आकाश हो, जिसके अतल में बालकनी की सत्ता एक अपने-आपमें पूर्ण और स्वतन्त्र लोक की तरह हो···।

उसकी आंखें इस तरह एकटक सामने की तरफ देख रही थीं—जैसे आकाश में और कोहरे में उसे कोई अर्थ ढूंढ़ना हो···अपनी बालकनी के वहां होने के रहस्य को जानना हो।

हवा से कोहरे के बादल कई-कई रूप लेकर इधर से उधर भटक रहे थे—अपनी गहराई में फैलते और सिमटते हुए वे अपनी थाह नहीं पा रहे थे। बीच में कहीं-कहीं देवदारों की फुनगियां एक हरी लकीर की तरह

निकली हुई थीं—कोहरे के आकाश पर लिखी गई एक अस्त-व्यस्त लिपि जैसी। देखते-देखते वह लकीर भी गुम हो जाती थी—कोहरे का हाथ उसे रहने देना नहीं चाहता था। लकीर को मिटते देखकर स्नायुओं में एक तनाव-सा आ रहा था—जैसे किसी भी तरह वह उस लकीर को मिटाने से बचा लेना चाहता हो। परन्तु जब एक बार लकीर मिटकर बाहर नहीं निकली, तो उसने सिर पीछे को डाल लिया और खुद भी कोहरे में कोहरा होकर पड़ रहा...।

अतीत के कोहरे में कहीं वह एक दिन भी था जो चार बरस बीत जाने पर भी आज तक बीत नहीं सका था...।

बच्चे की पहली वर्षगांठ थी उस दिन—वही उनके जीवन की सबसे बड़ी गांठ बन गई थी...।

विवाह के कुछ महीने बाद से ही पति-पत्नी अलग-अलग रहने लगे थे। विवाह के साथ जो सूत्र जुड़ना चाहिए था, वह जुड़ नहीं सका था। दोनों अलग-अलग काम करते थे और अपना-अपना स्वतन्त्र ताना-बाना बुनकर जी रहे थे। लोकाचार के नाते साल-छः महीने में कभी एक बार मिल लिया करते थे। वह लोकाचार ही इस बच्चे को संसार में ले आया था...।

बीना समझती थी कि इस तरह जान-बुझकर उसे फंसा दिया गया है। प्रकाश सोचता था कि अनजाने में ही उससे एक अपराध हो गया है। परन्तु जन्म के पांचवें या छठे रोज़ बच्चे की हालत सहसा बहुत खराब हो गई, तो वह अपने कमरे में अकेला बैठा हवा में बच्चे के आकार को देखता हुआ कहता रहा था, "देख, तुझे जीना है। तू इस तरह नहीं जा सकता। सुन रहा है? तुझे जीना है। हर हालत में जीना है। मैं तुझे जाने नहीं दूंगा। समझा?"

साल-भर से बच्चा मां के पास ही रह रहा था। बीच में बच्चे की दादी छः-सात महीने उसके पास रह आई थी।

पहली वर्षगांठ पर बीना ने लिखा था कि वह बच्चे को लेकर अपने पिता के यहां लखनऊ जा रही है। वहीं पर बच्चे के जन्म-दिन की पार्टी करेगी।

प्रकाश ने उसे तार दिया था कि वह भी उस दिन लखनऊ आएगा। अपने एक मित्र के यहां हज़रतगंज में ठहरेगा। अच्छा होगा कि पार्टी वहीं पर की जाए। लखनऊ के कुछ मित्रों को भी उसने सूचित कर दिया था कि उसके बच्चे की वर्षगांठ के अवसर पर वे उसके साथ चाय पीने के लिए आएं।

उसने सोचा था कि बीना उसे स्टेशन पर मिल जाएगी, परन्तु वह नहीं मिली। हज़रतगंज पहुंचकर नहा-धो चुकने के बाद उसने बीना के पास सन्देश भेजा कि वह वहां पहुंच गया है, कुछ लोग साढ़े चार-पांच बजे चाय पर आएंगे, इसलिए वह उस समय तक बच्चे को लेकर अवश्य वहां पहुंच जाए। परन्तु पांच बजे, छः बजे, सात बज गए, बीना बच्चे को लेकर नहीं आई। दूसरी बार सन्देश भेजने पर पता चला कि वहां उन लोगों की पार्टी चल रही है। बीना ने कहला भेजा कि बच्चा आठ बजे तक खाली नहीं होगा, इसलिए वह उस समय उसे लेकर नहीं आ सकती। प्रकाश ने अपने मित्रों को चाय पिलाकर विदा कर दिया। बच्चे के लिए खरीदे हुए उपहार बीना के पिता के यहां भेज दिए। साथ में यह सन्देश भी भेजा कि बच्चा जब भी खाली हो, उसे थोड़ी देर के लिए उसके पास भेज दिया जाए।

परन्तु आठ के बाद नौ बजे, दस बजे, बारह बज गए पर बीना न तो बच्चे को लेकर ही आई और न ही उसने उसे किसी और के साथ भेजा।

प्रकाश रात-भर सोया नहीं। उसके दिमाग को जैसे कोई छैनी से छीलता रहा।

सुबह उसने फिर बीना के पास सन्देश भेजा। इस बार बीना बच्चे को लेकर आई। उसने बताया कि रात को पार्टी देर तक चलती रही, इसलिए उसका आना सम्भव नहीं था—अगर वास्तव में उसे बच्चे से प्यार था, तो उसका कर्तव्य था कि वह अपने उपहार लेकर खुद उनके यहां पार्टी में आ

जाता…।

उस दिन सुबह से आरम्भ हुई बात आधी रात तक चलती रही। प्रकाश बार-बार कहता रहा, "वीना, मैं इस बच्चे का पिता हूं। पिता होने के नाते मुझे यह अधिकार तो है ही कि मैं बच्चे को अपने पास बुला सकूं।"

परन्तु बीना का उत्तर था, "आपके पास पिता का दिल होता, तो क्या आप पार्टी में न आते? आप मुझसे पूछें, तो मैं तो कहूंगी कि यह एक आकस्मिक घटना ही है कि आप इसके पिता हैं।"

"बीना!" वह फटी-फटी आंखों से उसके चेहरे की तरफ देखता रह गया। "तुम बताओ, तुम चाहती क्या हो?"

"कुछ भी नहीं। मैं आपसे क्या चाहूंगी?"

"तुमने सोचा है कि इस बच्चे के भविष्य का क्या होगा?"

"जब हम अपने ही भविष्य के बारे में नहीं सोच सकते, तो इसके भविष्य के बारे में क्या सोचेंगे?"

"क्या तुम यह पसन्द करोगी कि बच्चे को मुझे सौंप दो और खुद स्वतन्त्र हो जाओ?"

"बच्चे को आपको सौंप दूं?" बीना के स्वर में वितृष्णा गहरी हो गई। "इतनी मूर्ख मैं नहीं हूं।"

"तो क्या तुम यही चाहती हो कि इसका निर्णय करने के लिए अदालत में जाया जाए?"

"आप अदालत में जाना चाहें तो मुझे उसमें भी एतराज़ नहीं है। ज़रूरत होने पर मैं सुप्रीमकोर्ट तक लड़ूंगी। आपका बच्चे पर कोई अधिकार नहीं है।"

'बच्चे को पिता से ज्यादा मां की ज़रूरत होती है,' कई दिन…कई सप्ताह वह मन ही मन संघर्ष करता रहा। 'जहां उसे दोनों न मिल सकते हों, वहां उसे मां तो मिलनी चाहिए ही। अच्छा है तुम बच्चे की बात भूल जाओ और नये सिरे से अपनी ज़िन्दगी बनाने की कोशिश करो।'

'मगर…।'

